छात्राओं को विद्यालय से जुड़े आवास में ही रहना होगा जहाँ उन्हें निःशुल्क शिक्षा, भोजन, पाठ्य सामग्री और सुविधायें उपलब्ध होंगी। आठवीं कक्षा के बाद 20 प्रतिशत छात्रों को भिन्न भाषा भाषी राज्यों के नवोदय विद्यालयों में भेज दिया जायेगा, इससे राष्ट्रीय भावात्मक एकता को सुपुष्ठ किया जायेगा। इन विद्यालयों में पूरे मन से ईमानदारी के साथ त्रिभाषा सूत्र लागू किया जायेगा। अभी कुछ ही जिलों में ये विद्यालय खोले गये हैं तथा इन्हें कार्य करते हुए अभी अधिक समय भी नहीं हुआ है। ऐसी स्थिति में इनकी कार्य विधि उपलब्धि आदि का मूल्यांकन करना समीचित नहीं होगा।

## पर्यावरण के संरक्षण पर बल :

नई शिक्षा प्रणाली में बहुत आरम्भ से ही बालक को पर्यावरण के प्रति सजग बनाया जायेगा। वन, पर्वत, नदी नष्ट न हों, चरागाह की रक्षा हो, मिल कारखाने के पास का पर्यावरण शुद्ध रहे, ऐसे प्रयासों को भरपूर बढावा दिया जायेगा। न केवल इतना ही, वैचारिक या सामाजिक या मनोरंजन सम्बन्धी पर्यावरण की रक्षा के लिए भी भरपूर प्रयत्न किये जायेंगे।

## शिक्षा का आधुनिकीकरण :—

नई शिक्षा नीति में कम्पूटरीकरण पर जोर दिया गया है। शिक्षा देने में अर्थात साक्षरता के विकास में इस तकनीक का भरपूर प्रयोग किया जायेगा। सेटेलाइट एवं पत्राचार से शिक्षा का और अधिकतम सीमा तक विकास किया जायेगा तथा टी. वी. वीडियो केसेट का भी पूरा-पूरा लाभ उठाया जायेगा। अन्य देशों से प्रतिस्पर्द्धा के लिए उच्च तकनीक तथा कम्पूटरीकरण का उपयोग करना होगा जिसमें आने वाली पीढी भी अपने आप को सक्षम बना सके तथा इक्कीसवी शताब्दी के लिए तैयार हो सके।

## अध्यापक के रूप में सही व्यक्ति का चयन :—

अध्यापक शिक्षा पर विशेष ध्यान दिया जायेगा क्योंकि शिक्षा में गुणवत्ता ही इस घटक पर निर्भर करता है। अध्यापक शिक्षा में अन्ततः सेवा शिक्षा (इन सर्विस एजूकेशन) भी महत्वपूर्ण स्थान रखती है। प्रयत्न यह किया जायेगा कि सम्पूर्ण भारत में शिक्षकों को एक समान वेतन मान प्राप्त हो, उनकी सेवा शर्तों में सुधार हो, त्रिसूत्री लाभ प्रदान किया जाय।

शिक्षकों के लिए आवास सम्बन्धी योजना अन्य विभागों की मदद एवं मार्गदर्शन के साथ समयबद्ध तैयार की जायेगी । शिक्षकों को समाज में सम्मानपूर्ण उच्च स्थान प्राप्त हो, इसके लिए समाज को सजग बनाकर उन पर जिम्मेदारी डाली जायेगी । प्रयत्न यह किया जायेगा कि हर अध्यापक पांच वर्ष में पुनरचर्या पाठ्यक्रम (रिफ्रेशन कोर्स) मे अनिवार्यतः भाग ले सके । इन सबसे अधिक महत्वपूर्ण कि अध्यापन कार्य के लिए सही व्यक्ति का ठीक बजाकर चयन किया जायेगा ।

**नये संस्थान :**

स्वतन्त्रता प्राप्ति के बाद देश में शिक्षण संस्थाओं की संख्या में कई गुनी वृद्धि हुई है, विद्यार्थियो एवं अध्यापकों की संख्या मे भी भारी वृद्धि हुई है, उनकी गतिविधियों एवं कार्यों के परिवीक्षण के लिए नये संस्थानों की स्थापना भी प्रस्तावित की गई है, इन संस्थानो को अन्य उत्तरदायित्व भी सौंपे जायेंगे । राज्यों में डिस्ट्रीक्ट इन्स्टीट्यूट ऑफ एजूकेशन एण्ड ट्रेनिंग तथा डिस्ट्रीक्ट बोर्ड ऑफ एजूकेशन स्थापित किये जायेंगे । ये संस्थान अन्य कार्यों के साथ-साथ जिले में शिक्षित जन बल की आवश्यकता का अनुमान/आकलन कर उच्चाधिकारियों को सुझाव प्रस्तुत करेंगे जिसे शैक्षिक कार्यक्रमों में परिवर्तन एवं संशोधन किये जायेंगे । इस प्रकार शिक्षा को जनसाधारण के लिए अर्थपूर्ण बनाई जा सकेगी । शिक्षा में अनुसंधान का उच्च स्तर बनाये रखने के लिए 'शोध का राष्ट्रीय शीर्षस्थ संस्थान' स्थापित किये जाने का प्रस्ताव है ।

नई राष्ट्रीय शिक्षा नीति का मूल आग्रह यह है कि इक्कीसवी शताब्दी के लिए उत्तरदायी एवं संवेदनशील नागरिक तैयार हो, वे मानवीय मूल्यों तथा टेक्नोलॉजी के गुणग्राही हों वे प्रजातन्त्र के सिद्धान्तों के प्रबल पक्षधर हों, व्यक्ति की गरिमा, उसके व्यक्तित्व मे विश्वास करें, परिवर्तन के समर्थक हो, शारीरिक बल से नही बरन् तर्क के आधार पर सोच विचार करने, बड़े स्वार्थ के लिए छोटे स्वार्थ का त्याग करने वाले सद्गुणी नागरिकों की रचना हो ।

कुशलतापूर्वक प्रयोग करने से मशीनों का जीवन विस्तार बढ़ता है, इससे स्पष्ट है कि श्रम की उत्पादकता बढ़ती है। इतना ही नहीं, शिक्षा श्रमिकों को नई मशीनों के साथ, नये वातावरण से तालमेल करना भी सिखाती है। शिक्षा न केवल उत्पादन में ही सहायता करती है वरन् यह वितरण में भी मदद करती है। साधारणतया एक अन्य वेतन भोगी कर्मचारी की शिक्षा भी कम ही होती है, ज्योंही वह आवश्यक योग्यताएँ प्राप्त करले तो उसे उच्च वेतन के पद पर पदोन्नति दी जाय। इससे आय के समान वितरण में मदद मिलती है। इसी भाँति उच्च आय के व्यक्तियों पर प्रगतिशील दरों से कर लगाये जाय तथा उनसे प्राप्त धन को निर्धनों के कल्याणकारी कार्यों पर खर्च किया जाय, जैसे मुफ्त चिकित्सा, रियायती दरों पर पौष्टिक खाद्यान्न, आदि। इससे धन के समान वितरण में मदद मिलेगी, फलतः जनसाधारण का जीवन स्तर ऊँचा उठेगा। इसके दूसरी ओर शिक्षा के क्षेत्र में स्थिति यह है कि ज्यों-ज्यों उपचार किया गया तो रोग बढ़ता ही गया, रोग पर काबू न किया जा सका। यह एक दुखद एवं निराशाजनक स्थिति है जिसे स्वीकार करना होगा। स्वतन्त्र भारत में 1950 में संविधान स्वीकार कर भारत को सम्पूर्ण प्रभुसत्ता सम्पन्न गणराज्य घोषित किया गया। संविधान में स्पष्ट किया गया है कि शिक्षा राज्यों का विषय है। संविधान की धारा 45 में कहा गया है कि—

"संविधान के लागू होने के 10 वर्षों में राज्य अपने क्षेत्र में 14 वर्ष तक की आयु के सभी बालकों को निःशुल्क अनिवार्य शिक्षा प्रदान करेंगे।"

इसके बाद आर्थिक विकास तथा सामाजिक परिवर्तन के लिए पंचवर्षीय योजनाओं का काल आया। इन अवधियों में राशि की व्यवस्था निम्नानुसार की गई:—

| योजना | राशि (करोड़ रुपयों में) | प्रतिशत |
|---|---|---|
| प्रथम | 8 | 56 |
| द्वितीय | 89 | 35 |
| तृतीय | 180 | 34 |
| चतुर्थ | 1260 | 30 |
| पाचवीं | | 32 |
| छठी | | 36 |

# सार्वजनीन प्राथमिक शिक्षा के लिए अनौपचारिक विधियों की अपरिहार्यता

राजस्थानी की एक कहावत के अनुसार पढ़े लिखे व्यक्ति के चार आँखें होती हैं। पर व्यवहार में हम देखते हैं कि किसी भी व्यक्ति के चार आँखें नहीं होती हैं, इस लिए इस कहावत के शाब्दिक अर्थ को गम्भीरता से नहीं लेना चाहिए, बल्कि यह मानना ज्यादा अर्थपूर्ण लगता है कि शिक्षा से व्यक्ति के अन्तर्चक्षु खुल जाते हैं वह सहिष्णु तथा दूसरे के लिये विचार करने योग्य बन जाता है। इस भांति इसका अर्थ यों भी लिया जा सकता है कि शिक्षित व्यक्ति के सोचने-विचारने का क्षेत्र विस्तृत होता है, वह दूसरों के लिए जीना जानता है, दूसरों के दु.ख दर्द में काम आना श्रेयस्कर समझता है, बड़े स्वार्थ के लिए छोटे स्वार्थ का त्याग करना जानता है, वह दूसरों के लिए काम आ कर, परोपकार में हिस्सा बँटा कर गर्व एवं प्रसन्नता अनुभव करता है। इस प्रकार निश्चय ही शिक्षित व्यक्ति के चार आँखें होना स्वीकार करना चाहिए।

शिक्षा के इस प्रकार के अर्थ को स्वीकार करने पर, स्पष्ट है कि, जनसाधारण में शिक्षा की मांग बढनी चाहिए। यह दूसरी बात है कि समय या वर्ग विशेष द्वारा इस तथ्य पर उतना ध्यान नहीं दिया गया है, जितना ध्यान दिये जाने की आवश्यकता थी। पर इसके लिये बहुलांशों में यह सही है कि हर माता-पिता अपनी सन्तान को पढ़ाना चाहता है। इसके लिये और भी आधार बताये जा सकते हैं-शिक्षा किसी भी देश के आर्थिक विकास में एकाधिक तरीकों से मदद करती है। श्रमिकों की कार्यक्षमता बढा कर आर्थिक विकास को अग्रसर किया जा सकता है। शिक्षा के माध्यम से श्रमिकों को अधिक ज्ञान तथा कौशल प्राप्त होता है। वे सीखते हैं कि मशीनें व अन्य उपकरण कैसे प्रयोग किये जाने चाहिए, सजगता एवं

कुशलतापूर्वक प्रयोग करने से मशीनों का जीवन विस्तार बढ़ता है, इससे स्पष्ट है कि श्रम की उत्पादकता बढ़ती है। इतना ही नहीं, शिक्षा श्रमिकों को नई मशीनों के साथ, नये वातावरण से तालमेल करना भी सिखाती है। शिक्षा न केवल उत्पादन में ही सहायता करती है वरन् यह वितरण में भी मदद करती है। साधारणतया एक अन्य वेतन भोगी कर्मचारी की शिक्षा भी कम ही होती है, ज्योंही वह आवश्यक योग्यताएँ प्राप्त करले तो उसे उच्च वेतन के पद पर पदोन्नति दी जाय। इससे आय के समान वितरण में मदद मिलती है। इसी भाँति उच्च आय के व्यक्तियों पर प्रगतिशील दरों से कर लगाये जाय तथा उनसे प्राप्त धन को निर्धनों के कल्याणकारी कार्यों पर खर्च किया जाय, जैसे मुफ्त चिकित्सा, रियायती दरों पर पौष्टिक खाद्यान्न, आदि। इससे धन के समान वितरण में मदद मिलेगी, फलत: जनसाधारण का जीवन स्तर ऊँचा उठेगा। इसके दूसरी ओर शिक्षा के क्षेत्र में स्थिति यह है कि ज्यों-ज्यों उपचार किया गया तो रोग बढ़ता ही गया, रोग पर काबू न किया जा सका। यह एक दुखद एवं निराशाजनक स्थिति है जिसे स्वीकार करना होगा। स्वतन्त्र भारत में 1950 में संविधान स्वीकार कर भारत को सम्पूर्ण प्रभुसत्ता सम्पन्न गणराज्य घोषित किया गया। संविधान में स्पष्ट किया गया है कि शिक्षा राज्यों का विषय है। संविधान की धारा 45 में कहा गया है कि—

"संविधान के लागू होने के 10 वर्षों में राज्य अपने क्षेत्र में 14 वर्ष तक की आयु के सभी बालकों को नि:शुल्क अनिवार्य शिक्षा प्रदान करेंगे।"

इसके बाद आर्थिक विकास तथा सामाजिक परिवर्तन के लिए पंचवर्षीय योजनाओं का काल आया। इन अवधियों में राशि की व्यवस्था निम्नानुसार की गई:—

| योजना | राशि (करोड़ रुपयों में) | प्रतिशत |
|---|---|---|
| प्रथम | 8 | 56 |
| द्वितीय | 89 | 35 |
| तृतीय | 180 | 34 |
| चतुर्थ | 1260 | 30 |
| पांचवीं | | 32 |
| छठी | | 36 |

यहां यह स्मरणीय है कि योजना की हर अवधि में कुल राशि की वृद्धि हुई है पर योजना में शिक्षा के कुल व्यय का प्रतिशत घटा है। ये आंकड़े बताते हैं कि हर योजना में राशि की वृद्धि हुई है, पर जनसंख्या की वृद्धि से, बेहत्तर चिकित्सा एवं स्वास्थ्य सेवायें उपलब्ध होने से मृत्यु दर में कमी से यह बढ़ी हुई राशि कोई कारगर प्रभाव नहीं बता सकी। हां, पांचवी तथा छठी योजना में खर्च का प्रतिशत नाम मात्र का बढ़ा भी है।

### तालिका संख्या 1. विद्यार्थी एवं विद्यालय प्राथमिक स्तर[1]

| | 1947-48 | 1977-78 |
|---|---|---|
| प्राथमिक | | |
| छात्र | 7603385 | 43196697 |
| विद्यालय | 426982 | 425188 |
| छात्राएँ | 2897646 | 26953273 |
| विद्यालय | 13812 | 29968 |
| कुल विद्यार्थी | 10701031 | 70149960 |
| कुल विद्यालय | 140794 | 455156 |

ऊपर दी गई तालिका संख्या बताती है कि सन् 1947-48 मे कुल विद्यालय 1 लाख 40 हजार थे जो 1977-78 मे बढ़ कर 4 लाख 55 हजार हो गये। सन् 1983 में 5 लाख [67 हजार प्राथमिक हो गये। 1947-48 मे 76 लाख छात्रो के लिए 4 लाख 26 हजार विद्यालय थे तथा 28 लाख 97 हजार छात्राओं से लिए 13 हजार 8 सौ विद्यालय थे। 1977-78 में 4 करोड़ 13 लाख 96 हजार छात्रों के लिए सख्या मे लगभग छ गुनी वृद्धि होने पर 4 लाख 25 हजार विद्यालय थे, जबकि 2 करोड़ 69 लाख 53 हजार छात्राओं के लिए संख्या मे 9 गुनी वृद्धि होने पर भी विद्यालय लगभग दूने ही हो पाये। इस वृद्धि में कोई सन्तुलन नही रह पाया। ये आकड़े आश्चर्यजनक हो सकते हैं। कुछ अशो मे छात्राओं के विद्यालयो की कम वृद्धि तथा छात्र विद्यालयो मे विद्यार्थियो की अत्यधिक वृद्धि का कारण छात्राओ का छात्रो के विद्यालयो में प्रवेश लेना माना जा

1. ऐसी सभी सूचनाएँ, जिनकी प्राप्ति का विशिष्ट स्रोत नहीं दिया गया है, भारत सरकार के शिक्षा मंत्रालय के सौजन्य से प्राप्त की गई हैं।

सकता है — पर अन्तर तो है ही, इस असंतुलित विकास को महत्वहीन नहीं कहा जा सकता।

### तालिका संख्या 2. उच्च प्राथमिक स्तर

| | 1947-48 | 1977-78 |
|---|---|---|
| छात्र | 1332463 | 12030747 |
| विद्यालय | 7645 | 98418 |
| छात्राएं | 249070 | 5736068 |
| विद्यालय | 1178 | 10184 |
| कुल विद्यार्थी | 1581533 | 17766814 |
| कुल विद्यालय | 8823 | 108602 |

तालिका संख्या 2 उच्च प्राथमिक शिक्षा का चित्र प्रस्तुत करती है। स्थिति यहां भी उत्साहवर्द्धक नहीं है। सन् 1947 48 में जो छात्र संख्या 15-लाख 81 हजार थी वह 1977-78 में 1 करोड़ 77 लाख 66 हजार—लगभग 12 गुनी वृद्धि हो गई। इसी अवधि में 8823 विद्यालय 13 गुने बढ़ कर 1 लाख 8 हजार हो गये और 1983 में 1 लाख 29 हजार विद्यालय हो गये। छात्र-छात्राओं की दृष्टि से यहां भी विस्तार असंतुलित हुआ है। इसी अवधि में 13 लाख 82 हजार छात्र 9 गुने बढ़ कर 1 करोड़ 20 लाख 30 हजार हो गये, जबकि छात्रायें 2 लाख 49 हजार से लगभग 24 गुनी बढ़ कर 57 लाख 36 हजार हो गई। इनके विद्यालयों की स्थिति में सुधार इस प्रकार हुआ — छात्र विद्यालय 7 हजार [illegible] सौ से 14 गुने बढ़ कर 98 हजार, 4 सौ हो गये, जबकि छात्राओं के विद्यालय 1 हजार 1 सौ से [illegible] गुने बढ़ कर 10 हजार एक सौ हो गये। यहां ध्यान दिया जाना चाहिए कि छात्रों की संख्या 13 गुनी बढ़ी और लगभग उसी अनुपात में 14 गुने विद्यालय बढ़ गये पर छात्रायें तो बढ़ीं 24 गुनी तथा उनके विद्यालय बढ़े [illegible] गुने। इससे स्पष्ट है कि कई जगह बालिकायें छात्र विद्यालय में शिक्षा पा रही थी। 1977-78 में प्राथमिक एवं उच्च प्राथमिक विद्यालयों से जो छात्र 8 करोड़ 78 लाख थे वे 1983 में बढ़ कर 11 करोड़ 4 लाख हो गये। 1950-51 में 15 प्राथमिक विद्यालयों के पीछे 15 प्राथमिक विद्यालय था जो 1982-33 में चार के पीछे एक हो गया।

## तालिका संख्या 3 विद्यालय जाने वाले विद्यार्थियों का प्रतिशत[1]

| | | 50-51 | 78-79 |
|---|---|---|---|
| प्राथमिक | छात्र | 60 | 92 |
| | छात्राएँ | 25 | 78 |
| उच्च प्राथमिक | छात्र | 23 | 88 |
| | छात्राएं | 5 | 33 |

तालिका संख्या 3 दर्शाती है कि इन प्रयत्नों के फलस्वरूप साक्षरता का विकास तो हुआ है पर इस विकास को संतुलित नहीं कहा जा सकता। प्राथमिक स्तर पर 6–11 आयुवर्ग के 1950–51 में 60 प्रतिशत जो बालक विद्यालय जाते थे वे 78–79 में 92 प्रतिशत हो गये एवं छात्राएँ इसी अवधि में 25 से बढ़ कर 78 प्रतिशत हो गईं। जहाँ बालक डेढ़ गुने बढ़े हैं वहीं बालक बालिकाएं 3 गुनी बढ़ी हैं। इसी भांति उच्च प्राथमिक स्तर पर इसी अवधि में छात्र 23 से बढ़ कर 88 प्रतिशत तथा छात्राएँ 5 से बढ़ कर 33 प्रतिशत हो गईं। जहाँ छात्र लगभग पौने चार गुने बढ़े हैं वहीं छात्राएँ साढ़े छः गुने से भी अधिक बढ़ी हैं।

अब इस साक्षरता पर अनुसूचित जाति एवं अनुसूचित जनजाति के सन्दर्भ में विचार कीजिये। सन् 1947–48 में इन वर्गों के प्राथमिक एवं उच्च प्राथमिक विद्यालयों में 17 लाख 6 हजार 5 सौ बारह विद्यार्थी पढ़ रहे थे जो 1977–78 में 1 करोड़ 52 लाख 37 हजार 778 हो गये। इनकी वृद्धि लगभग 9 गुनी मानी जा सकती है पर छात्राओं तथा इन्हीं वर्गों की भिन्न-भिन्न जातियों के सन्दर्भ में स्थिति अत्यन्त भयातुर है।

प्राथमिक शिक्षा में बढ़ोतरी हर नये दशक के साथ कम होती रही है। 1950 से 60 तक 6·2, 1961 से 70 तक 5·0, 1971 से 80 तक 2·5 प्रतिशत रही है। इसी स्थिति को यों समझाया जा सकता है कि शिक्षा की सुविधाओं में विकास के साथ-साथ बढ़ोत्तरी का प्रतिशत कम हो गया। जनसंख्या मे बढ़ोत्तरी के साथ कुल छात्र संख्या में वृद्धि अवश्य हुई है पर

---

1. सूचना पुस्तिका. नई दिल्ली: राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान एवं प्रशिक्षण परिषद, खण्ड 4. अंक 9. अगस्त 1978 पृष्ठ 10.

निरक्षरता की सीमा भी साथ-साथ बढ़ती रही है ।.शैक्षिक नियोजकों के सामने यह बहुत बड़ी चुनौती है ।

सर्वप्रथम सार्वजनिक प्राथमिक शिक्षा का उद्देश्य संविधान लागू होने से 10 वर्ष की अवधि में प्राप्त करना था । ऐसा न होने पर अवधि आगे बढ़ाई गई । लगता है, यह शत प्रतिशत साक्षरता का लक्ष्य सातवीं योजना की समाप्ति तक भी प्राप्त न हो सकेगा । ऐसी स्थिति में दो सुझावों पर विचार किया गया । प्राथमिक शिक्षा 6—14 के बजाय 6–11 आयु वर्ग की ही मानी जाय तथा इस लक्ष्य को 1990 तक प्राप्त किया जाय । स्पष्ट हो गया है कि औपचारिक शिक्षा से ये लक्ष्य प्राप्त नही हो सकते हैं, ऐसा मानने के पर्याप्त आधार प्रकाश में आते हैं, अतः सार्वजनीन प्राथमिक शिक्षा के लिए शिक्षा के अन्य अनौपचारिक साधन खोजे जायें ।

प्राथमिक शिक्षा के विकास हेतु या साक्षरता का प्रतिशत बढ़ाने के लिए समय-समय पर देश में विभिन्न प्रयास किये गये हैं, यथा-इच वन टीच वन, प्रौढ़ शिक्षा, प्रहर पाठशाला, रात्रि कक्षाएँ, ग्रीष्मकालीन विद्यालय, मौसमी विद्यालय, अंशकालीन शिक्षा, अनौपचारिक शिक्षा, केंडवरीज के समय अन्य स्वयं सेवी संस्थाओं के प्रयत्न । इन सभी प्रयत्नों के बाद भी आज स्थिति यह है कि देश में साक्षरता का प्रतिशत लगभग 36·23 ही है । आज भी 63·77 प्रतिशत निरक्षर लोग हैं । क्षेत्रवार सामाजिक वर्गानुसार, पुरुष-महिला के अनुसार आज भी बहुत अधिक अन्तर है । केरल में साक्षरता का प्रतिशत 70·4 है तो राजस्थान में 24·38 ही है । पुरुष-महिलाओं की साक्षरता की स्थिति तो और भी भयावह है । केरल के ग्रामीण क्षेत्रों में नारी साक्षरता 64 7 प्रतिशत है तो राजस्थान में 5 4 प्रतिशत ही है । यदि सघन प्रयत्न ही किये गये तो इस शताब्दी के अन्त तक विश्व बैंक के एक अनुमान के अनुसार सर्वाधिक निरक्षर लोग भारत में होंगे और यह संख्या विश्व निरक्षरता की 54 8 प्रतिशत होगी । इतने विशाल देश के लिए साधनों का निश्चित रूप से अभाव है । भारत के प्राथमिक विद्यालयों में 40 प्रतिशत के पास भवन, 41·5 प्रतिशत के पास श्याम-पट्ट, 53·4 प्रतिशत के पास क्रीड़ांगण, 59 5 प्रतिशत के पास पीने के पानी की व्यवस्था, 72 प्रतिशत में पुस्तकालय तथा 80 प्रतिशत में शौचालय ही नहीं हैं । सार्वजनिक प्राथमिक शिक्षा के पक्षधरों को प्रो० आदिशैय्या के इन शब्दों को याद रखना चाहिए कि यदि भारत में सन् 2000 तक शत प्रतिशत साक्षरता प्राप्त

करनी है तो हर दस मिनिट में 210 छात्रों के लिए एक नया विद्यालय खोलते रहना होगा।

गाँवों में बालिकाओं की शिक्षा पर पूरा ध्यान नहीं दिया गया है। यही कारण है कि ग्रामीण तथा शहरी शिक्षित बालिकाओं की संख्या में भारी अन्तर पाया जाता है। ग्रामीणों मे मुख्यतः ग्रामीण बालिकाओं में शिक्षा के विकास की चर्चा करते समय निम्न बातों पर भी ध्यान देना उपयोगी रहेगा—

गाँवों मे माता-पिता अपनी बच्चियों को विद्यालय भेजने में उदासी बताते हैं। यह तो मानना चाहिए कि तुलनात्मक रूप से स्कूल आने वाली ग्रामीण बालिकाएँ कुछ अधिक उम्र की होती हैं। अधिकांश ग्रामीण विद्यालय एक अध्यापकीय होते हैं, उनमें भी समय पर महिला अध्यापिका के न मिलने से पुरुष शिक्षक को नियुक्ति दे दी जाती है और वह भी कॉलेज से निकले नवयुवक को ऐसी स्थिति में बालिकाओं की शिक्षा के प्रति ग्रामीण माता-पिता की उदासी दूनी हो जाती है। प्राथमिक स्तर पर राष्ट्र व्यापी भारी आर्थिक व्यय के कारण बालिकाओं के लिए पृथक स्कूल नही पाये जावें। यद्यपि कुछ राज्यों में विधि द्वारा ऐसा कर दिया गया है।

इस समस्या का एक हल तो यही सुझाया जा सकता है कि एक ही स्कूल में पुरुष तथा महिला दोनो को अध्यापक रखे जाय। पर एकल अध्यापकीय स्कूल में कैसे होगा? विश्व के कई देशों में बच्चे तथा बच्चियों के लिए दोनो प्रकार के स्कूलों मे अधिकांश महिला अध्यापिकाएँ ही होती हैं। यह निर्विवाद रूप से स्वीकार किया जाना चाहिए कि महिला अध्यापिका के रूप में मातृ हृदय ही विद्यार्थियो के कोमल मन को वांछित दिशा में मोड़ सकता है। प्रारम्भ में महिला अध्यापिकाएँ पर्याप्त संख्या में न मिलें, पर शिक्षा के विकास के साथ इस स्थिति मे सुधार आयेगा।

जिस विद्यालय मे अध्यापको के दो पद हो, वहाँ एक दम्पति को नियुक्ति कर दी जानी चाहिए। इससे मुख्यावास पर न रहने की समस्या भी हल हो सकती है। पर कठिनाई यह है कि आज गाँवों मे ऐसे दम्पति नही मिलेंगे जिनकी पत्नियां पढ़ी लिखी हों, यदि किसी ग्रामीण नवयुवक की पत्नी पढ़ी लिखी है भी तो वह काम नहीं करना चाहती तथा शहरों मे पाली पोसी गई बालिकाएँ स्वेच्छा से वहाँ काम करना नही चाहतीं। इसके

साथ ही दो अध्यापकीय स्कूलों में एक पुरुष तथा उसकी पत्नी से भिन्न अन्य महिला अध्यापिका की नियुक्ति भी प्रायः नहीं की जाती है । एक से अधिक पुरुष अध्यापकों के साथ तो एक महिला अध्यापिका काम करती हुई मिल सकती है ।

पति पत्नी अध्यापक हों, ऐसे जोड़े प्राप्य करने में कठिनाई आ सकती है । ऐसी स्थिति में यदि अध्यापक की पत्नी कम पढ़ी लिखी हो तो भी उसे अध्यापिका के पद नियुक्ति दे दी जानी चाहिए । ऐसी स्थिति में वह विद्यालय में आने वाली बालिकाओं की देखरेख तथा मार्गदर्शन कर सकेगी तथा माता-पिताओं की चिन्ता भी दूर होगी । वह अपने पति की जिम्मेदारियों में भी हिस्सा बँटा सकती है । यदि वह कम पढ़ी लिखी है तो भी बालिकाओं का गृहकार्य में तो मार्गदर्शन कर ही सकती है । विद्यालय में उसका कर्मचारी के रूप में होना ही बालिकाओं को विद्यालय के प्रति आकर्षित करना है ।

विद्यालय समय से पूर्व या बाद में वह विद्यालय भवन का समाज शिक्षा केन्द्र के रूप में उपयोग कर सकती है जिससे विद्यालय में प्रौढ़ तथा वृद्ध महिलाएँ भी आ सकेंगी । यदि जगह की कमी पड़े तो विद्यालय में एकाध कमरा और बनवाया जा सकता है । योग्यताओं के अभाव में यदि उसे अध्यापिका के पद पर नियुक्त नहीं किया जा सकता है तो उसे मानदेय दे दिया जाय ।

व्यवहार में यह भी देखा जाता है कि अध्यापक के पद पर नियुक्ति पा कर, दो तीन या चार वर्ष नौकरी करके वे विवाह के बाद नौकरी छोड़ देती है । सामान्यतया राजकीय सेवा में आप्रवेशन की आयु 25–30 वर्ष है और इसी उम्र में अधिकांश लड़कियों की शादी हो जाती है । कुछ उदाहरणों मे एक दो वर्ष इधर-उधर हो सकते हैं, शादी के बाद सर्विस छोड़ने को उद्यत हो जाती है । इस समस्या से छुटकारा पाने के लिए महिलाओं के लिए आप्रवेशन की आयु पुरुषों से भिन्न रखी जाय । अधिक आयु की लड़कियों या महिलाओं को अध्यापन कार्य दिया जाना लाभप्रद रहेगा, इस प्रकार वे भी अधिक उत्साह से काम करेंगी । इस पर भी विचार किया जाना चाहिए कि विवाह के बाद यदि कोई महिला 4–5 या इससे भी अधिक वर्ष की अवधि का निर्वेतन अवकाश चाहे तो स्वीकार कर दिया जाय । इससे वे जहाँ एक ओर सुखी दाम्पत्य जीवन बितायेंगी, वहीं वे एक

निश्चित अवधि के बाद, दूसरी ओर, संतुलित रूप से समाज की अधिक अच्छी सेवा कर सकेगी। अवकाश स्वीकार करने के कारण उनके स्थानों पर अन्य महिला आशार्थियों को भी काम मिलेगा।

महिलाओं में शिक्षा का विकास करने के लिए, महिला अध्यापिकाओं की कमी को दूर करने के लिए, अन्य कठिनाइयां हल करने के लिए स्वयं महिलाओं को ही आगे आना होगा। तभी बालिकाओं की शिक्षा का विकास होगा।

इन विकट परिस्थितियों में शिक्षा के अनौपचारिक साधन ही आशा की किरण हो सकते हैं। इस सन्दर्भ में अनौपचारिक शिक्षा की भूमिका महत्वपूर्ण हो सकती है। नागरिकों में नई चेतना जगी है। 1990 तक सार्वजनीन प्राथमिक शिक्षा का लक्ष्य बिना अनौपचारिक साधनों का दोहन किये पूरा नहीं किया जा सकता। अन्य सुविधाओं की कमी की स्थिति में तथा अपने लचीले स्वरूप के कारण यह पद्धति अन्य कई दोषों का भी निवारण कर सकती है। ऐसा करके अपव्यय एवं अवरोधन का सफल एवं सटीक निदान किया जा सकेगा।

अनौपचारिक शिक्षा पर छठी योजनावधि से ही अपेक्षाकृत अधिक ध्यान एवं बल दिया गया है तथा परिणाम भी उत्साहवर्द्धक रहे हैं। शिक्षा की दृष्टि से पिछड़े राज्यों में 68 हजार केन्द्र खोले गये जिनमें से 90 प्रतिशत शिक्षा के ही केन्द्र थे। शिक्षा की दृष्टि से पिछड़े राज्यों में अनौपचारिक शिक्षा केन्द्रों में 14·9 लाख विद्यार्थियों का नामांकन किया गया इनमें 92 प्रतिशत प्राथमिक छात्र थे। मार्च, 1985 तक पूरे देश में 2 लाख ऐसे केन्द्रों पर 58 लाख विद्यार्थी पढ़ रहे थे पर शहरी ग्रामीण एवं बालक-बालिका की दृष्टि से काफी असंतुलन है जिस पर ध्यान देना नितान्त आवश्यक है। आयु वर्ग 6-14 के 76 प्रतिशत बालक विद्यालयों में है तथा देश में 93·4 प्रतिशत तक नामांकन हुआ है। पर पृथक-पृथक राज्यों की दृष्टि से विचार करें तो स्थिति अत्यन्त निराशाजनक लगती है। नामांकन का विस्तार 17 से 62·9 प्रतिशत तक है। सबसे बड़ी बात यह है कि पहली कक्षा में प्रवेश पाने वाले 100 बच्चों में से 23 बच्चे ही आठवीं कक्षा तक पहुंचते हैं, 77 तो इससे पूर्व ही रुक जाते हैं, बेचारे गरीब दोहरे पिस रहे हैं—माता-पिता विपन्न तथा अभावग्रस्त हैं तो बालक अज्ञान के संगी साथी/स्थिति वहां और भी दयनीय बन जाती है जिन परिवारों में 6-11

आयु वर्ग के बच्चे परिवार में प्रथम सदस्य के रूप में प्रथम बार विद्यालय के दर्शन कर रहे हैं, उन परिवारों के सभी सदस्य निरक्षर हैं तो कहां से उन्हें उत्प्रेरणा मिलेगी ? कौन विद्यालय के कार्य में मार्ग दर्शन करेगा ? कब सांस्कृतिक धरोहर के प्रति गर्व एवं प्रसन्नता अनुभव करेंगे ? कब उनमें सहिष्णुता का विकास होगा ? कब वे छोटे हित को बड़े हित के सामने नजर अंदाज कर सकेंगे ? कुल मिला कर स्थिति प्रभावी एवं कारगर प्रयत्नों की अपेक्षा करती है।

प्राथमिक विद्यालयों के अध्यापकों की योग्यताओं में भी पर्याप्त सुधार हुआ है। सन् 1951 में स्नातक अध्यापक मात्र 1 प्रतिशत थे जो 1978 में बढ़ कर 17 8 प्रतिशत हो गये। मैट्रिक से कम शिक्षित अध्यापक 1951 में 34·4 प्रतिशत थे जो 1978 में घट कर 22 7 प्रतिशत ही रह गये।

जहां तक अनौपचारिक शिक्षा के लिए अध्यापकों के मार्गदर्शन का प्रश्न है, इस सम्बन्ध में दो प्रकार की विचारधारायें चल रही हैं। प्रथम के अनुसार आज जो पर्यवेक्षण अधिकारी उपलब्ध हैं, उनकी सहायता ली जाय, शिक्षित होने से ये नेतृत्व कर सकते हैं, प्रशिक्षण दे सकते हैं। दूसरी ओर, अनौपचारिक शिक्षा के लिए उनकी मदद बिल्कुल नहीं ली जानी चाहिए, क्योंकि उनका मस्तिष्क हर काम औपचारिक रूप से करने का अभ्यासी बना हुआ है तथा वे वहां भी जाने या अनजाने में अपने सिद्धान्त एवं अपनी कार्य प्रणाली थोपेंगे जिससे न्यूनाधिक रूप से सिद्धान्तः अनौपचारिक शिक्षा की हानि होगी और मूल भावना प्राप्त न हो सकेगी।

जैसा कि बताया गया है, स्थिति में ज्यों-ज्यों सुधार का प्रयत्न किया गया, स्थिति और बिगड़ती गई। एक ओर माता-पिता की निर्धनता दूसरी ओर साधन सुविधाओं का अभाव तथा विद्यालयों का नीरस वातावरण फलतः अभिभावकों की शिक्षा से रुचि कम होने लगी तब प्रवेश प्राप्त किये विद्यार्थी भी या तो पढ़ाई पूरी करने के पूर्व ही विद्यालय छोड़ देते या वे विद्यालय आने के बजाय परिवार की सहायतार्थ अन्यत्र उपार्जन की क्रिया से जुड़ना पसंद करते। यह समस्या छात्रों के फेल होने से भी गम्भीर बनी है। फेल होने वाले विद्यार्थी की पढ़ाई में रुचि नहीं रहती, वह कक्षा से अध्यापक की आंख बचाकर भागना चाहता है। प्रसन्न होकर विद्यालय समय

की प्रतीक्षा करना, फिर हंसते-हंसते विद्यालय आने का तो प्रश्न ही नहीं उठता।

इन सब स्थितियों में निरक्षरता की समस्या पर बहुमुखी प्रहार किया जाना चाहिए। विद्यालय का वातावरण सरस बनाना, अध्यापकों का संवेदनशील व्यवहार, विद्यार्थियों की सुविधानुसार विद्यालय समय का निर्धारण, शिक्षा को जीवन से जोड़ना, शिक्षा को उद्देश्य मूलक बनाना; आदि इसी प्रकार की कई बातें हो सकती हैं। ये साधन इस बात के लिए सहायक होंगे कि विद्यालय में प्रविष्ट छात्र अब पढ़ाई पूरी करने के पूर्व विद्यालय न छोड़ें। पर जो विद्यालय छोड़ चुके हैं या विद्यालय एक या अन्य कारणों से विद्यालय नहीं आ रहे हैं, उनको कैसे विद्यालय के क्षेत्र में लाया जाय? उनके लिए शिक्षा की क्या व्यवस्था हो? इसके लिए शिक्षा की अनौपचारिक विधियों पर ही ध्यान केन्द्रित किया जाना चाहिए। इस विधि में वायु में विद्यालय, दीवालहीन विद्यालय, मुक्त विद्यालय, खुला विद्यालय, दूरस्थ शिक्षालय, दूरदर्शन, केसेट रेडियो, पत्राचार पाठ्यक्रम, अंशकालीन शिक्षा, सांध्य कक्षाएँ आदि को सम्मिलित किया जाता है। इन साधनों में मुक्त विद्यालय तुलनात्मक रूप से कितना सस्ता है:—

प्रतिछात्र तुलनात्मक लागत (पौण्डों में)[1]

| मद | कुल विद्यालय | परम्परित व्यवस्था |
|---|---|---|
| आवृति लागत | 250 | 940 |
| पूंजी लागत | 165 | 3000 |
| साधन लागत | 268 | 1600 |

ऊपर के आंकड़ों से स्पष्ट है कि कई गुनी कम लागत के कारण मुक्त विद्यालय की व्यवस्था साधनहीन भारत के लिए सर्वाधिक उपयुक्त है। इस विधि के उद्देश्य यों बताये जा सकते हैं:

ज्ञानप्राप्ति के जिज्ञासु विद्यार्थियों को शिक्षा की सुविधायें उपलब्ध करवाना,

---

1. प्रो. जी. राम. रेड्डी (वी. के. राय द्वारा उद्धरित) खुले विश्व-विद्यालय के घेरे शिविरा बीकानेर. प्राथमिक एवं माध्यमिक शिक्षा निदेशालय खण्ड 26 अंक 7 जनवरी 1986 पृष्ठ 355

जो विद्यार्थी विद्यालय किन्हीं कारणोंवश छोड़ चुके हैं तथा उपार्जन के कार्य में लग गये हैं, उन्हें शिक्षा का लाभ पहुंचाना, जिससे वे जीविकोपार्जन हेतु बेहतर सुविधायें प्राप्त कर सकें एवं ज्ञान के विस्फोट से प्राप्त नवीन ज्ञान से अपने को परिचित रख सके।

जो विद्यार्थी विद्याध्ययन हेतु विद्यालय में आना ही नहीं चाहते, उन्हें शिक्षा के प्रति सजग बनाना तथा साक्षर बनाना,

विद्यार्थियों को अपनी फुर्सत के समय में अपनी सीखने की गति से, अपनी पसंद के विषयों में शिक्षित करना तथा स्थान, समय विभाग चक्र, अध्यापन योजना से मुक्त रखना जिससे अनौपचारिक विधि सही रूप में व्यवहृत हो सके। विद्यार्थी स्वयं निश्चय करे कि उसने क्या व कितना सीखा है? शिक्षा प्राप्त करके वह किस कार्य के लिए तैयार हो गया है, इसके लिए वह किसी अन्य अभिकरण से प्रमाण-पत्र की प्रतीक्षा न करे, बल्कि वह स्वयं संतुष्ट हो ले।

विद्यार्थियों के दिमाग में स्कूल के नियमित कालांशों, विषयों, गृह कार्य एवं परीक्षाओं का डर दूर करना।

अनौपचारिक विधियों का धीरे-धीरे इतना जाल फैलाया जाय कि शिक्षा की इस स्तर की व्यवस्था सरकार के नियन्त्रण से निकल कर सीधी नागरिकों के हाथ में आ जाय। जिससे वे इसे अनुभूत आवश्यकता के अनुसार ढाल सकें। इसीलिए कुछ अधिकारियों का मानस भी ऐसा बनने लगा है कि शिक्षा की औपचारिक संस्थाओं को भी कुछ अंशों तक अनौपचारिक बनने दी जाय। जिससे वे स्थानीय आवश्यकताओं के अनुसार कार्य कर अधिक उपयोगी भूमिका निभा सकें।

अनौपचारिक शिक्षा के माध्यम से कृषकों के लिए ऐसे कार्यक्रम आयोजित करना कि जिससे उनका जीवन बेहतर, समृद्ध एवं उपयोगी बन सके तथा शिक्षा उनकी आर्थिक उन्नति में सहायक सिद्ध हो। और

अंत में, पाश्चात्य शिक्षाविद्, रीमर के अनुसार, "हमारी परम्परित विद्यालय पद्धति मर गई है एवं वह समाज का कोई

भला नहीं कर पा रही है, अतः हमें शिक्षा के नये साधनों की खोज करनी है।'' [1]

अनौपचारिक विधि के दूरस्थ शिक्षा के साधनों यथा–दूरदर्शन, रेडियो, कैसेट, पत्राचार पाठ्यक्रम पर विचार करते समय इस विधि के दोषों, कमियों तथा सीमाओं पर भी ध्यान देना होगा :—

1. इनसे विद्यार्थियों तथा अध्यापकों के बीच अन्तःक्रिया व्यापार सम्भव नहीं होगा, बालक तथा अध्यापक आमने-सामने नहीं होंगे। बच्चों के व्यक्तित्व की रचना में शिक्षक का जो योगदान होता है, वह न हो पायेगा। क्योंकि बच्चा केवल पुस्तक से ही नहीं सीखता, वह अपने अध्यापक के आचरण, व्यवहार, सिद्धान्त तथा जीवन दर्शन से भी सीखता है। इस प्रकार छात्रों का अधिगम अपूर्ण एवं अनुपयुक्त भी रह सकता है।

2. विद्यार्थियों की काठिन्य निवारण की स्थितियाँ भी नहीं बन पायेगी, इसके लिये कोई वैकल्पिक व्यवस्था पर विचार करना होगा।

3. विज्ञान की शिक्षा प्रयोगों के बिना अधूरी रहती है। इस कमी को कैसे पूरा किया जायेगा, इस पर भी पूर्व में ही सोच-विचार किया जाना चाहिए। कारण कि प्राथमिक स्तर पर भी विज्ञान का पाठ्यक्रम भारी भरकम होने लगा है।

4. उच्च स्तर की पाठ्य सामग्री तैयार करना कठिन होगा, क्योंकि सम्भव है कई विषयों के निष्णात अध्यापक न मिल पायें। इसका आधार यह है कि आज भी जहाँ-जहाँ पत्राचार पाठ्यक्रम चल रहे हैं वहाँ की पत्राचार पाठ्य सामग्री गुणवत्तात्मकता की दृष्टि से असन्तोषजनक है, निम्न स्तरीय है।

5. सर्वाधिक महत्वपूर्ण कि दूरस्थ शिक्षा के साधनों से वयस्क के समान ही 6–11 या 6–14 वर्ष की आयु वर्ग के बालक उतना ही लाभ

---

1. श्रीमती कृष्णा माहेश्वरी द्वारा उद्धरित, खुला विश्वविद्यालय, साहित्य परिचय आगरा, विनोद पुस्तक मन्दिर, खण्ड 18, अंक 10, अक्टूबर, 1983, पृष्ठ 5

नहीं सकते हैं, उनकी समझ बूझ तथा अवबोध की सीमायें हैं। वयस्क पूर्व से शिक्षित हो सकते हैं, आगे की शिक्षा का उद्देश्य उनके सामने स्पष्ट है, अध्ययन की तकनीक भी वे जानते हैं। प्राथमिक स्तर की शिक्षा पा रहे विद्यार्थियों की दृष्टि से ये सीमायें महत्वपूर्ण हैं, इन पर भी मिल बैठ कर विचार किया जाना चाहिए।

## अनौपचारिक विधि से जुड़ी इन कठिनाइयों तथा सीमाओं का उपचार

1. विद्यार्थियों की कठिनाईयों को हल करने के लिए अल्पकालिक सम्पर्क शिविर आयोजित किये जा सकते हैं तथा सन्ध्या में, यदि सम्भव हो तो, कुछ समय के लिए कक्षाओं की भी व्यवस्था की जा सकती है।

2. विज्ञान के प्रयोग के लिए पाश्चात्य देशों में तो कीट्स के रूप में सामग्री विद्यार्थियों को ही दे दी जाती है जिससे वे अपनी फुर्सत के समय प्रयोग कर सकें। फिर भी सीमायें तो रहती ही हैं। यद्यपि इस व्यवस्था पर विचार किया जाना उचित लगता है।

3. हर स्थिति में सुधार की सम्भावना रहती है। इस दृष्टि से अच्छी एवं स्तरीय पाठ्य सामग्री की रचना के लिए समय-समय पर पाठों का संशोधन होता रहना चाहिए। पाठों की गुणवत्तात्मकता बनाये रखने के लिए सुयोग्य अध्यापकों से ही पाठ लिखवाये जाने चाहिए।

शिक्षा की अनौपचारिक विधि देश में समय की मांग है बिना इसकी सहायता के निरक्षरता समाप्त नहीं की जा सकती। विश्व के सभी देशों में इसे स्वीकार किया गया है, इसे भारत में भी स्वीकार किया ही जाना चाहिए। यदि इस विधि से शिक्षा का स्तर गिरता है तो स्तर बनाये रखने के लिए अन्य साधन तथा तरीके खोजे जाने चाहिए।

यहाँ शिक्षा की अनौपचारिक विधि के आलोचकों को स्पष्ट रूप से समझ लिया जाना चाहिए कि पाश्चात्य देशों में अनौपचारिक शिक्षा की आवश्यकता ज्ञान के विस्फोट के कारण, विकसित एवं परिशोधित तकनीक से अपने को परिचित रखने के लिए, बेहतर सुविधा प्राप्त करने के लिए,

समय की कमी आदि के कारण जोर पकड़ रही है। पर भारत में स्थिति इसके विपरीत है। यहाँ तो साक्षरता के विकास के लिए ही इसका सहारा लिया जा रहा है। निरक्षरता का उन्मूलन ही प्रमुख ध्येय है।

मूल आग्रह यह है कि जब तक शिक्षा से समाज सम्मत एवं संतुलित व्यक्तित्व का निर्माण नहीं होता, वह शिक्षा व्यवस्था असफल ही रहेगी। ऐसी शिक्षा व्यवस्था पर जोर दिया जाय जो बालक की मौलिक आवश्यकताओं पर विचार करे, बालक के अन्तर्मन को आनन्दित करे, उन्हें सन्तोष दे, शिक्षा से बालक के अन्दर ऐसा प्रकाश जगे कि वह न केवल अपने लिए बल्कि मित्रों व सम्बन्धियों की भौतिक आवश्यकताओं के लिए भी वांछित कर्त्तव्य, अपनी आध्यात्मिक महत्वाकांक्षाओं तथा अपनी आभा की श्रेष्ठता के साथ पूरा कर सकें। पण्डित नेहरू के अनुसार, "हम अपनी पूरी ताकत तथा उद्योग धंधों में अपने रास्ते पर चलते रहें, मगर उसके साथ ही साथ यह भी याद रखें कि सहनशीलता, दया तथा बुद्धिमानी के बिना भौतिक धन दौलत धूल और राख भी हो सकती है।"[1] भारत के पूर्व उपराष्ट्रपति श्री बी डी. जत्ती ने कहा था—"आज के युग में भौतिक प्रगति के लिए विज्ञान की जितनी आवश्यकता है, उसको कल्याणकारी बनाने के लिए आध्यात्मिक मूल्यों की पूर्व प्रतिष्ठा होनी ही चाहिए।"[2]

ब्रेमल्ड का कहना है कि आज आवश्यकता नई शिक्षा पद्धति के विकास की है। शिक्षा में क्रान्तिकारी परिवर्तन की तत्काल प्रथम आवश्यकता है। उनका आग्रह है कि शिक्षा के पुनर्निर्माण के दर्शन का विकास किया जाय। शिक्षा इतनी उचित होनी चाहिए कि जिससे बालक

---

1. कोठारी शिक्षा आयोग (1964-66) का प्रतिवेदन, शिक्षा मंत्रालय, भारत सरकार, दिल्ली : प्रबन्धक, प्रकाशन विभाग, हिन्दी संस्करण, 1968, पृष्ठ 26

2. समाचार, अणुव्रत (पाक्षिक) नई दिल्ली : अखिल भारतीय अणुव्रत समिति, 210, दीनदयाल उपाध्याय मार्ग, वर्ष 23 अंक 3-4. सितम्बर 1977, पृष्ठ 73.

इस योग्य बन जाय कि जमीन को अधिक उर्वरा, खानों को अधिक उत्पादक, वाणिज्य व्यवसाय को अधिक व्यापक तथा विस्तृत, देह को अधिक सक्रिय, चित्त को अधिक मौलिक, हृदय को अधिक पवित्र, उद्योगों को अधिक विविधता पूर्ण, तथा राष्ट्र को अधिक सुसंगठित बना सके। विद्यार्थियों को यह बात निरन्तर दिमाग में रखनी चाहिए कि ये दिन उनके लिए दूसरों को सुधारने के नहीं, बल्कि स्वयं को सुधारने के हैं। स्वयं को सुधारने के लिए जब प्राथमिकता से ध्यान दिया जायेगा तो समाज में सुधार का ज्वार उसी तरह उठेगा जिस प्रकार चन्द्रमा की परिक्रमा के प्रभाव से समुद्र का जल ऊपर उठता है।



# नवोदय विद्यालय—सजगता आवश्यक

मानव समाज के लिए शिक्षा निरन्तर चलने वाली प्रक्रिया है। शिक्षा ही सुखी मानव जीवन का एक महत्वपूर्ण आधार है—आधार इस अर्थ में कि शिक्षा व्यक्तियों को परिस्थितियों के अनुरूप बनने के लिये शक्ति, सूझ-बूझ, कौशल योग्यता एवं लचीलापन प्रदान करती है। शिक्षा ही सामाजिक विकास को गति प्रदान करती है, मनुष्य को समाजोत्थान के लिये योगदान करने के योग्य बनाती है। सच पूछा जाय तो मनुष्य के शरीर में जो महत्व रीढ़ की हड्डी का है, शिक्षा का वही महत्व मानव जीवन में ही नहीं, राष्ट्रीय जीवन में है।

आज के बालक कल के नागरिक तथा परसों के प्रशासक हैं। उनके व्यक्तित्व, मनोवृत्ति, सामाजिक विश्वास, आदतों, अध्ययन कौशल और सम्प्रेषण योग्यताओं की नींव ही शिक्षा है। आज देश इक्कीसवीं शताब्दी के द्वार पर दस्तक दे रहा है। आज के बच्चे इस शताब्दी के अन्त तक अपनी शिक्षा समाप्त कर लेंगे। इन अंकुरों को विश्व में ज्ञान एवं तकनीक के विस्फोट से निपटने के योग्य बनाने की नितान्त आवश्यकता है, तभी वे भविष्य की चुनौतियों का सामना करने तथा परिवर्तन की गति को तेज करने में समर्थ होंगे और इसके लिए सर्वाधिक प्रभावी साधन शिक्षा ही है। नई शिक्षा नीति शिक्षा को सार्थक बनाने और शिक्षा की सुविधा को अधिकाधिक व्यक्तियों तक पहुँचाने के सरकार के प्रयासों में से एक महत्वपूर्ण कड़ी है।

प्रश्न उठता है कि नई शिक्षा नीति में नया क्या है? नई शिक्षा नीति क्यों लाई जा रही है?

सन् 1968 में शिक्षा की राष्ट्रीय नीति स्वीकार करते समय यह विचार किया गया था कि शिक्षा का उद्देश्य समान नागरिकता और समान संस्कृति का भाव जागृत करना, नैतिक मूल्यों का विकास करना तथा मानव जीवन की समूची प्रक्रिया को समरसतापूर्ण बनाना है। आज की शिक्षा जीविका की दृष्टि से नौकरी के रूप में छात्रों और उसके अभिभावकों

अभिन्न रूप से जुड़ी हुई है। इसी कारण प्राथमिक स्तर से ही शिक्षा के प्रति एक विशेष दृष्टिकोण विकसित हो जाता है। नई शिक्षा नीति के अनुसार शिक्षा केवल नौकरियां दिलाने का साधन मात्र ही नहीं है।

आज देश में 10 प्रतिशत से अधिक गांवों में एक किलोमीटर क्षेत्र में कोई न कोई स्कूल पाया जाता है। उच्च तथा तकनीकी शिक्षा संस्थानों की संख्या में वृद्धि हुई है फिर भी शिक्षा का विकास बढ़ती हुई जनसंख्या की आवश्यकताओं के अनुरूप नहीं हुआ है।

प्रधान मंत्री श्री राजीव गांधी ने पदभार ग्रहण करने के बाद अपने प्रथम प्रसारण में जो कार्य योजना प्रस्तुत की थी, उसमें शिक्षा को सर्वोच्च प्राथमिकता दी गई थी। यह सीखने-सिखाने की प्रक्रिया का दर्शन और शिक्षा के प्रति व्यापक दृष्टिकोण है। देश में नौकरियों की स्थिति पर फिर से अध्ययन किया जायेगा और उसे नवीन रूप दिया जायेगा।

## नवोदय विद्यालयों की स्थापना के उद्देश्य

कोठारी शिक्षा आयोग (1964–66) के अनुसार समान विद्यालय योजना लागू न होने, शिक्षा के स्तरों की साख गिरने तथा ग्रामीण, निर्धन अभिभावकों के प्रतिभावान् विद्यार्थियों को उच्च गुणात्मक शिक्षा उपलब्ध कराना प्रथम स्थान पर महत्वपूर्ण माना गया। इसके साथ ही शिक्षा पर आर्थिक तथा सामाजिक रूप से सम्पन्न लोगों की बढ़ती हुई धाक तथा प्रभाव को समाप्त करने और देश के सभी भागों के बच्चों को शिक्षित करने के उद्देश्य से ही नई शिक्षा नीति में नवोदय विद्यालय योजना शामिल की गई है।

प्रतिभा के संरक्षण और भावात्मक एकता पर बल दिया गया है। नवोदय विद्यालय खोलने का मुख्य उद्देश्य राष्ट्रीय एकता और सांस्कृतिक सद्भाव को बढ़ावा देना है, त्रिभाषा सूत्र का सही रूप में सहृदयता के साथ कड़ाई से पालन करना है और आदर्श शिक्षा की दिशा में अग्रणी विद्यालयों का विकास करना है। इन विद्यालयों के 20 प्रतिशत बालक अन्य भाषा क्षेत्रों में स्थित नवोदय विद्यालयों में भेजे जायेंगे।

विद्यालय में परस्पर सक्रिय शिक्षा पर जोर दिया जायेगा। छात्रों को अपनी रुचि के क्षेत्रों में परियोजना गतिविधियों में संलग्न करने को

प्रोत्साहित किया जायेगा । ये विद्यालय क्षेत्रीय या जिला मुख्यालयों पर न बनाये जाकर ग्रामीण क्षेत्रों में बनाये जायेंगे । विद्यालय भवन के निर्माण में स्थानीय सामग्री उपयोग कर काम चलाऊ व्यवस्था की जायेगी । इसके गर्भ में भावना यह है कि छात्र अपने घरेलू वातावरण से अलग-थलग न हो जायें । नई इमारत केवल तब बनाई जायेगी जब अन्य कोई उपाय नहीं होगा ।

सातवीं पंचवर्षीय योजनावधि में देश के प्रत्येक जिले में खोले जाने वाले नवोदय विद्यालय अधिकतर देहाती क्षेत्रों के प्रतिभाशाली विद्यार्थियों को बिना उनकी आर्थिक स्थिति पर विचार किये, उच्च स्तर की आधुनिक शिक्षा निःशुल्क प्रदान करेंगे । ये विद्यालय आवासीय होंगे और नई शिक्षा नीति के कार्यान्वयन को और अधिक गतिशील बनाने में सहायक होंगे ।

नवोदय विद्यालयों से, इनके आवश्यकतानुसार संख्या में तथा पूर्ण रूप से स्थापित हो जाने पर यह अपेक्षा की जाती है कि वे आस-पास के पड़ोसी विद्यालयों के लिए मार्ग-दर्शन तथा सहायता का कार्य करेंगे, जिससे वे भी अपने में सुधार ला सकें तथा क्षेत्र की शैक्षिक उन्नति में सहायता मिल सके ।

## पाठ्यचर्या-समान मूलभूत पाठ्यक्रम

इन विद्यालयों में जीवन मूल्यों, मानव विज्ञान, वाणिज्य, मानविकी और व्यावसायिक शिक्षा के अतिरिक्त शारीरिक शिक्षा में खेल-कूद, व्यायाम एवं योग आदि के साथ ही स्वतन्त्रता आन्दोलन का इतिहास, संवैधानिक अधिकार एवं कर्त्तव्य तथा राष्ट्रीय एकता विकसित करने में सहायक सांस्कृतिक गतिविधियों, ललित कलाओं, परियोजना कार्य, पैदल भ्रमण, शैक्षणिक-साहित्यिक-सांस्कृतिक-ऐतिहासिक महत्व के स्थानों के भ्रमण को भी प्रोत्साहित किया जायेगा । उद्यान, पौध रोपण, स्वच्छता और विद्यालय परिसर की देखरेख का दायित्व छात्रों पर होगा । श्रम का महत्व स्थापित करने और पर्यावरण के प्रति जागरूकता बनाये रखने के लिए विशेष कार्यक्रम संचालित किये जायेंगे ।

यह सम्भव है कि प्रखर बालकों ने एक सीमित विषय क्षेत्र में ही क्षमता-योग्यता अर्जित की है, जबकि अन्य क्षेत्रों में वे उदासीन रहे हैं ।

ऐसे छात्रों के लिए उनकी रुचि के कुछ विषयों में-छोटे समूहों में-विशेष प्रबन्ध किये जायेंगे। छात्रों के चहुँमुखी विकास के लिए हर सम्भव प्रयत्न किये जायेंगे। इस प्रयोजन के लिए विशेष रूप से गठित एक कार्यकारी दल एक विस्तृत परियोजना तैयार करेगा।

तृतीय भाषा :—त्रिभाषा सूत्र पर सही रूप में तथा पूरे मन से व्यवहार होगा। इस सूत्र में हिन्दी, अंग्रेजी तथा क्षेत्रीय भाषा होगी। हिन्दी भाषी क्षेत्रों के नवोदय विद्यालयों में नई क्षेत्रीय भाषा पढ़ाई जायेगी जिसके पढ़ने वाले बीस प्रतिशत छात्र उपलब्ध होंगे। तृतीय भाषा पढ़ाने के लिये सुयोग्य अध्यापकों की नियुक्ति की जायेगी। भाषाओं के ऐसे प्रभावी एवं समयबद्ध पाठ्यक्रम होंगे जो उन छात्रों को भाषा की ऐतिहासिक धरोहर और विशेष गुणों के साथ ही साथ उस क्षेत्र की विशेषताओं के बारे में पूर्ण ज्ञान दे सकें जो उस भाषाई क्षेत्र से बाहर के हैं। इससे विभिन्न भाषायी समूहों के मध्य तुलनात्मक अध्ययन तथा परस्पर गहन समझदारी का नवीन द्वार खुलेगा जो राष्ट्रीय भावात्मक एकता एवं समन्वय को सुदृढ़ करेगा।

अध्यापन का माध्यम :—कक्षा छः, सात और आठ में शिक्षा का माध्यम मातृभाषा या क्षेत्रीय भाषा होगी, इसके साथ-साथ हिन्दी एवं अंग्रेजी के विषय सह माध्यम के रूप में पढ़ाये जायेंगे। इस स्तर के पश्चात् सभी नवोदय विद्यालयों में शिक्षा का माध्यम हिन्दी या अंग्रेजी हो जायेगा। कक्षा सात या आठ के बाद हिन्दी या अंग्रेजी का माध्यम अपनाने में छात्रों को कठिनाई नहीं होगी क्योंकि भाषाई शिक्षा की आधुनिक तकनीक का उपयोग किया जायेगा।

सह शिक्षा :—भविष्य में महिला शिक्षा को प्रोत्साहन देने के लिये एवं गाँवों में शिक्षा का विस्तार करने की दृष्टि से प्रत्येक विद्यालय में कम से कम एक-तिहाई बालिकाओं का प्रवेश सुनिश्चित किया गया है। महिलाओं को इस प्रकार की शिक्षा दी जायेगी कि उन्हें समान अवसर और अधिकार मिल सकें। शैक्षणिक संस्थान सामाजिक चेतना के केन्द्र रूप में कार्य करेंगे। दूसरे शब्दों में बाल अनुरक्षण केन्द्र खोले जायेंगे और गाँवों के घरों में न्यूनतम पारिवारिक सुविधायें उपलब्ध कराई जायेंगी।

विद्यार्थियों का प्रवेश :—नवोदय विद्यालय में प्रवेश का आधार एक परीक्षा होगी और उस परीक्षा में वे सभी बालक-बालिकायें बैठ सकेंगे

जिन्होंने उस जिले के किसी भी स्कूल से पांचवीं कक्षा उत्तीर्ण करली है। इससे स्पष्ट है कि इन विद्यालयों में प्रवेश केवल छठी कक्षा में ही होंगे। इस प्रवेश परीक्षा का आयोजन हिन्दी, उर्दू तथा मातृभाषा में राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान एवं प्रशिक्षण परिषद करेगी। इन विद्यालयों में प्रवेश के संदर्भ में अनुसूचित जातियों एवं जनजातियों के लिए आरक्षण जिले में इन लोगो की आबादी के अनुपात मे निश्चित होगा और वह राष्ट्रीय आरक्षण से किसी भी सूरत में कम नहीं होगा। इन विद्यालयों में ग्रामीण एवं शहरी विद्यार्थी क्रमश: 70 तथा 30 प्रतिशत होंगे। इन विद्यालयों में प्रवेश विद्यार्थियों को छठी कक्षा में यह मान कर दिया जायेगा कि इससे पूर्व की शिक्षा बालक अपनी मातृभाषा या क्षेत्रीय भाषा में प्राप्त कर चुके हैं। बच्चों के प्रवेश का उनके माता-पिता की सामाजिक, आर्थिक, शैक्षिक, सांस्कृतिक स्थिति से कोई सम्बन्ध नहीं होगा।

आवासीय विद्यालय :—साधन-हीन एवं विपन्न व्यक्तियों के बच्चों को उत्तम शिक्षा की सुविधा उपलब्ध कराने हेतु इन विद्यालयों में छात्रावासों की भी व्यवस्था की गई है। नवोदय विद्यालय में प्रवेश प्राप्त प्रत्येक छात्र-छात्रा निःशुल्क शिक्षा एवं निःशुल्क भोजन प्राप्त करेगा। इस प्रकार नवोदय विद्यालय में प्रत्येक छात्र के रहने, खाने, पोशाक एवं अन्य कपड़े, किताबें कापियाँ व अन्य पठन सामग्री, घर आने-जाने का व्यय, रेल व बस भाड़ा आदि सभी व्यय सरकार उठायेगी। इस प्रकार प्रतिभाशाली छात्र-विशेष रूप से ग्रामीण क्षेत्रों के प्रतिभावान् छात्र बिना अपने परिवार पर अतिरिक्त भार डाले, उत्कृष्ट शिक्षा प्राप्त कर सकेंगे।

अध्यापकों का चयन :—इन विद्यालयों में अध्यापको की नियुक्तियां अखिल भारतीय स्तर पर की जायेंगी जिससे सम्पूर्ण देश मे गठित नवोदय विद्यालयों मे कही भी उनका स्थानान्तरण किया जा सकेगा और अध्यापको के इस प्रकार के स्थानान्तरणों से राष्ट्रीय भावात्मक एकता का विकास होगा। अध्यापकों की चयन प्रणाली को बदला जायेगा जिससे प्रतिभाशाली एवं रुचि सम्पन्न व्यक्ति योग्यता एवं निष्पक्ष आधार पर चयित हो सकेंगे। राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसधान एवं प्रशिक्षण परिषद द्वारा आयोजित क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालयो मे इन शिक्षकों को अभिस्थापित (ओरियन्टेशन) कार्यक्रम मे प्रशिक्षण दिया जायेगा। इस प्रशिक्षण में राष्ट्रीय भावात्मक एकता, समन्वय एव धर्म निरपेक्षता पर आधारित व्यापक दृष्टिकोण का विकास

किया जायेगा तथा बाल केन्द्रित शिक्षा पर बल दिया जायेगा । नवोदय विद्यालयों में कार्यरत अध्यापक अपने परीक्षा-फलों के लिए ही चिन्तित नहीं होंगे वरन् उन्हें विद्यार्थियों के सर्वांगीण विकास के लिए उत्तरदायी माना जायेगा ।

नवोदय विद्यालयों का विस्तार :—सरकार की सातवीं पंचवर्षीय योजना में प्रत्येक जिले में इस प्रकार का एक-एक विद्यालय खोलने की योजना है । इस प्रकार 1990 तक पूरे देश में इस प्रकार के 425 अथवा इससे अधिक विद्यालय स्थापित हो जायेंगे । प्रत्येक कक्षा में अधिकतम 40 छात्रों सहित दो-दो वर्ग होंगे, इन विद्यालयों में छठी से बारहवीं कक्षा तक की शिक्षा दी जायेगी । ये विद्यालय आधुनिक शिक्षण सामग्री से सम्पन्न होंगे, यथा—रेडियो, दूरदर्शन, कम्प्यूटर आदि और निश्चय ही सुरम्य खेल के मैदान चित्ताकर्षक प्रयोगशालाएं आदि जिससे प्रत्येक कक्षा के छात्र आधुनिक शिक्षा प्राप्त करने के लिए उनसे लाभ उठा सकें ।

प्रबन्ध व्यवस्था :—सभी नवोदय विद्यालय पाठ्यक्रम, मूल्यांकन एवं परीक्षा की दृष्टि से केन्द्रीय माध्यमिक शिक्षा बोर्ड से सम्बद्ध होंगे, जबकि वित्तीय व्यवस्था केन्द्रीय सरकार का उत्तरदायित्व होगा । इन विद्यालयों की स्थापना करने एवं इन्हें सुचारु रूप से चलाने के लिए मानव संसाधन विकास मंत्रालय में सोसायटीज रजिस्ट्रेशन एक्ट के अन्तर्गत समिति के रूप में एक स्वायत्तशासी संगठन बनाया जायेगा । मानव संसाधन विकास मंत्री की अध्यक्षता में यह समिति समय-समय पर इन विद्यालयों का मूल्यांकन एवं निरीक्षण करेगी तथा अनुभवों के आधार पर इनमें सुधार सुझायेगी । इस उद्देश्य की प्राप्ति की दिशा में सरकार ने 1986 में 60 विद्यालय खोले हैं । इस योजना के कार्यान्वयन के लिए सातवीं पंचवर्षीय योजना में 500 करोड़ रुपये की व्यवस्था की गई है । केन्द्र सरकार राज्य सरकारों की मदद से इन विद्यालयों की स्थापना करेगी । इस उद्देश्य से कई राज्यों ने इन विद्यालयों की स्थापना के लिए निःशुल्क भूमि देना स्वीकार कर लिया है ।

योजना की समीक्षा :—प्रत्येक अच्छे नये कार्य में कठिनाइयां आती हैं तथा नवोदय विद्यालय भी इसका अपवाद नहीं है । इसीलिये इस योजना से जुड़े अधिकारियों को सजग होकर कार्य करना है । सामान्य नागरिक यह

नहीं समझ पा रहा है कि जब भारत सरकार ने केन्द्रीय विद्यालय खोल रखे हैं तो ये भिन्न नाम से 'नवोदय विद्यालय' क्यों स्थापित किये जा रहे हैं ? केन्द्रीय विद्यालयों के भी वे सभी उद्देश्य हैं जिन्हें नवोदय विद्यालय के उद्देश्यों में भी सम्मिलित किया गया है । केवल आवासीय होना ही उनकी नवीनता है परन्तु कई केन्द्रीय विद्यालय भी आवासीय हैं । केन्द्रीय विद्यालयों का मुख्य कार्य केन्द्र सरकार के एवं अखिल भारतीय स्तर पर देश के किसी भी भाग में स्थानान्तरण योग्य कर्मचारियों के बच्चों को प्रवेश स्वीकार कर शिक्षा देना है तथा वे हर कक्षा में प्रवेश देते हैं, जबकि नवोदय विद्यालयों मे ऐसा नही है । नवोदय विद्यालयों में प्रवेश केवल छठी कक्षा में ही मिलेगा । कई केन्द्रीय विद्यालय उच्च स्तर की शिक्षा देते हैं और कई स्थानों पर तो इतनी अच्छी शिक्षा देते हैं कि अन्य विद्यालय इनके सामने टिक ही नही पाते । ऐसी स्थिति में न तो अन्य केन्द्रीय विद्यालय ही खोलने कठिन थे और न ही उस स्थिति में पृथक प्रशासन समिति बनाने की आवश्यकता होती । केन्द्रीय विद्यालय संगठन के नियन्त्रण, मार्गदर्शन एवं देखरेख में इन्हें भी चलाया जा सकता था । नवोदय विद्यालयों से जुड़े प्रत्येक कार्य के लिये भारत सरकार राशि व्यय करेगी और इस प्रकार यह योजना अत्यधिक व्ययसाध्य सिद्ध होगी । इन विद्यालयों पर केन्द्रिय आर्थिक नियन्त्रण को शुभ लक्षण भी माना जा सकता है । शुभ लक्षण इस अर्थ में कि इन विद्यालयों का सभी व्यय भारत सरकार देगी । राज्य सरकारों के बजट मे कई बार कटौती कर दी जाती है तथा कटौती का भार राज्य सरकारें शिक्षा पद पर स्थानान्तरित कर देती हैं । इस प्रकार बजट कटौती का कोई डर इन विद्यालयों को नही है । केन्द्रीय विद्यालयो को प्राप्त सभी साधन सुविधायें इन स्कूलों में भी उपलब्ध कराई जानी चाहिए । उन्ही विद्यालयों के समान पाठ्यक्रम, मूल्यांकन प्रणाली अपनाई जानी चाहिए और इस प्रकार दोनों का प्रशासन तन्त्र समान होना चाहिए ।

यह सन्देह व्यक्त किया जा रहा है कि इन स्कूलों मे प्रवेश को लेकर धनी मानी लोगो का प्रभाव रहेगा । अब तक इनकी जो प्रबन्ध समितियाँ बनी हैं, उन सब मे शहरी एवं धनी लोगो का ही बाहुल्य है । कहीं ऐसा न हो कि ये लोग आगे चल कर प्रवेश प्रक्रिया को अपने लाभ के लिये ही प्रभावित न करलें । व्यवहार में देखा जाता है कि उच्च शिक्षा प्राप्त सभी अभिभावक अपने पुत्र या पुत्री को शहरी विद्यालय में प्रवेश दिलाते समय जो सुविधायें प्राप्त करता है वह उन्हें ग्रामीण विद्यालय मे प्रवेश दिलाते समय

भी प्राप्त कर सकता है। वह अपने बच्चों को कहीं प्रवेश दिलाए, उसकी सामाजिक, आर्थिक, शैक्षिक स्थिति का लाभ तो उसे मिलेगा ही। यदि प्रवेश में पक्षपात हुआ या नियमों का पालन न हुआ तो इनका उद्देश्य ही समाप्त हो जायेगा।

इन विद्यालयों में छठी कक्षा में प्रवेश एक राष्ट्रीय प्रवेश परीक्षा के आधार पर होगा। ऐसा विश्वास किया जाता है कि प्रवेश परीक्षा में धनी एवं शहरी माता-पिताओं के बच्चे ही उत्तम सम्प्राप्ति प्राप्त कर सकेंगे तथा ग्रामीण एवं प्रतिभावान् बच्चे फिर भी वंचित रह जायेंगे। इस आलोचना का भी उत्तर दिया जा सकता है। यदि यह प्रवेश परीक्षा केवल सूचनाओं पर ही ली गई तो आलोचना सही हो सकती है। पर ऐसा मानना चाहिए कि यह प्रवेश परीक्षा अभिरुचि, अभिवृत्ति, धारणा तथा मान निर्धारण पर आधारित होगी तथा इस प्रकार आलोचना से मुक्ति मिल सकेगी।

कई बार यह भी कहा जाता है कि समाजवादी समाज की रचना के लिये या प्रजातन्त्र में पब्लिक स्कूलें बंद कर दी जानी चाहिए। यदि इस आलोचना में तनिक भी सत्यता है तो फिर स्वयं सरकार ही ऐसे खर्चीले विद्यालय क्यों खोल रही है? क्या सरकार स्वयं अभिजात्य वर्ग पैदा नहीं कर रही है? क्या इनमें शिक्षा प्राप्त किये हुए विद्यार्थी अपने आपको समाज से अलग-थलग नहीं समझेंगे? पर यदि समानता के सिद्धान्त पर सही दृष्टि से विचार किया जाय तो इस आलोचना में कोई बल नहीं लगता है। प्रकृति दत्त असमानता तो मिटाई नहीं जा सकती—काले को गोरा या ठिगने को लम्बा नहीं बनाया जा सकता, पर उसका उसी क्षेत्र में प्रकृतिदत्त अधिकतम सीमा तक विकास ही समाजवाद की नींव है, आधार है। यदि इन विद्यालयों से अभिजात्य वर्ग पैदा होता है या वे अपने को समाज से अलग-थलग श्रेष्ठ समझने लगते हैं तो सरकार को इनमें सुधार करने के लिए गम्भीरता के साथ साधन एवं तरीके खोजने होंगे। इस पर भी आरम्भ में ही विचार कर लिया जाना चाहिए।

ऐसा सुना जा रहा है कि आठवीं कक्षा के बाद शिक्षा का माध्यम हिन्दी या अंग्रेजी ही रहेगा। इससे एक तो अन्य क्षेत्रीय भाषाओं का विकास अवरुद्ध हो जायेगा तथा जो छात्र क्षेत्रीय भाषाओं के माध्यम से शिक्षा ग्रहण करना चाहते हैं, उनके लिए भी रास्ते बन्द हो जायेंगे, फिर भले ही

उनका प्रवेश योग्यता तथा सम्भावनाओं के आधार पर ही हुआ हो । इस आलोचना में भी सत्यता नही दीखती क्योंकि व्यवहार में देखा जाता है कि कोई भी छात्र अपनी क्षेत्रीय भाषा में नही पढ़ना चाहेगा—वह अंग्रेजी में पढ़कर गर्व अनुभव करता है । हिन्दी माध्यम वाले स्कूलों में भी अंग्रेजी माध्यम की सुविधाएँ उपलब्ध होंगी ही । अतः दोनों ही प्रकार के विद्यार्थियों के लिए कोई कठिनाई नही होगी ।

कई बार यह भी दबी जबान से आरोप लगाया जा रहा है कि सरकार इन स्कूलों के माध्यम से ग्रामिणों को अनुगृहीत कर रही है जिससे वे आगामी साधारण निर्वाचन के समय उन्हें वोट दे सके या अन्य रूप में सहायता पहुँचा सके । यदि ऐसा ही होता है तो यह देश का सबसे बड़ा दुर्भाग्य होगा ।

अनुसूचित जाति एवं अनुसूचित जनजाति के जिन विद्यार्थियों को प्रवेश दिया जायेगा सम्भव है वे बालक प्रखर बुद्धि वाले न होकर सामान्य या निम्न बुद्धि स्तर के हों । ऐसी स्थिति में प्रतिभावान् एवं सम्पन्न बच्चों के साथ कक्षा मे उनका सामजस्य कैसे होगा ? सामान्य या निम्न बुद्धि स्तर के बालक का ऐसी स्थिति मे, सभी क्षेत्रों मे सहज विकास न हो सकेगा । यदि अध्यापक सामान्य बालको की दृष्टि से कक्षाध्यापन करेगा तो प्रखर बालको को असन्तोष होगा क्योकि उन्हें चुनौतीपूर्ण स्थितियां नही मिल रही है और यदि वह प्रखर बालको की दृष्टि से पढ़ाए तो सामान्य या निम्न बुद्धि वाले विद्यार्थी लाभान्वित नही होगे । मोटे रूप से सब बातो के कारण अनुसूचित जाति या अनुसूचित जनजाति के बालकों में हीन भावना विकसित हो सकती है, जिससे उनका व्यक्तित्व भी प्रभावित होगा । इन स्थितियों में, कक्षाकक्ष में, छात्रावास में, खेल के मैदान मे, और कहा नहीं, अध्यापक की भूमिका अत्यधिक महत्वपूर्ण एवं संवेदनशील होगी ।

ये विद्यालय छात्रावासो से जुड़े हुए आवासीय हैं । इसलिए छात्रावास जीवन मे पाई जाने वाली सभी बुराइयां तथा कमियां यहां भी हो सकती हैं । पर छात्रावास जीवन की अच्छाइयां भी तो होती, उनका लाभ तो विद्यार्थियो को ही मिलेगा । एक साथ उठना-बैठना पूरे छात्रावास को ही सरवती यात्रा पर ले जाना, बात की बात मे सभी छात्रो को सूचना दे

भाचरण का भी विद्यार्थियों पर पूरा-पूरा प्रभाव पड़ने की सम्भावना रहेगी। छात्रावास जीवन में पाई जाने वाली बुराइयों के प्रति छात्रावास अधीक्षक को, निर्विवाद रूप से, निरन्तर सजग रहना होगा। ऐसी व्यवस्था पर सामूहिक जीवन की बुराइयों को, यदि हो तो, न्यूनातिन्यून किया जा सकता है।

यह भी संदेह व्यक्त किया जा रहा है कि आठवी कक्षा के बाद 20 प्रतिशत बच्चो को अन्य राज्यों में कैसे भेजा जायेगा ? भारतीय माता-पिता अपने वात्सल्य एवं भावनात्मक सम्बन्धों के कारण मात्र 8वी कक्षा तक शिक्षा पाये बच्चों को पृथक नही करना चाहेंगे। इस आलोचना' में थोड़ी बहुत सहायता हो सकती है। पर तीन वर्ष तक पढ़ने के बाद, सम्भव है, बच्चा स्वयं ही अन्य प्रान्तों मे पढ़ने के लिए आग्रह करे, प्रसन्नता से वहाँ जाना स्वीकार करे तथा इस आलोचना मे कोई सत्यता न भी रहे।

जिले में स्थित एक विद्यालय जिले के कुछ ही छात्रों को उच्च स्तरीय शिक्षा दे सकेगा। फिर शिक्षा के समान अवसर का उद्देश्य आकाश कुसुम ही बना रहेगा। भारत की वर्तमान आर्थिक स्थिति को देखते हुए ऐसे अनगिनत स्कूल तो खोले नहीं जा सकते। फिर सुधार के लिए प्रयत्न तो हर स्तर पर तथा हर स्थिति मे किये ही जाने चाहिए। अच्छी उच्च स्तरीय शिक्षा देने वाले अनगिनत विद्यालय नहीं खोल सकते-इसलिए इस दिशा मे प्रयत्न ही नही किये जाय-यह तो पलायनवादी दृष्टिकोण है जिसे सराहनीय कदम नहीं कहा जा सकता। इसके सिवाय-किसी विशाल कार्यक्रम को हाथ में लेने के पूर्व छोटे रूप में उस पर प्रयोग करना चाहिए तथा प्रयोग के आधार पर प्राप्त अनुभवों के प्रकाश में, कार्यक्रम में संशोधन करना चाहिए, तभी विशाल स्तर पर लागू करने की योजना बनानी चाहिए।

अन्तिम पर सर्वाधिक महत्वपूर्ण कि इन चुने हुए प्रतिभा सम्पन्न बालकों के लिए प्रतिभा सम्पन्न एवं अध्यापन को समर्पित अध्यापकों के अभाव की सम्भावना निरन्तर ही बनी रहेगी, क्योंकि प्राज काम करने [illegible] मानस किसी का है ही नही। इन विद्यार्थियों से अच्छे उत्कृष्ट फल प्राप्त करने के लिये शिक्षको की लम्बे समय की गहन ट्रेनिंग की व्यवस्था होनी चाहिए और इससे भी अधिक ध्यान देने योग्य बिन्दु यह है कि इस कार्य के लिए सही एव उपयुक्त का चयन किया जाय। इस पूरी योजना में इस

पहलू पर ध्यान नहीं दिया जाना खटकता है । वेतन के रूप में उच्च पारिश्रमिक सदा उच्च स्तर के अध्यापन का बीमा नहीं है । व्यवहार में देखा जाता है कि वेतनमानों में सुधार होने पर भी शिक्षा के स्तर में सुधार नही हुआ है । इससे स्पष्ट है कि आदमी केवल रुपये के लिए ही काम नहीं करता है, अन्य अभौतिक घटक भी है जो आदमी को काम करने के लिए प्रबल रूप से प्रेरित करते हैं तथा उन पर बेहतर हित में ध्यान दिया ही जाना चाहिए ।

अकाल, घटिया सामान खरीदना, पूरा सामान प्राप्त नही होना, निर्धन भारत के लिए सब साधन सुविधायें जुटा ली जायेंगी—यह भी प्रश्न चिह्न बना हुआ है ।

## सुधार के लिए सुझाव

इन विद्यालयों में व्यावसायिक शिक्षा की भी व्यवस्था की जानी चाहिए । इससे विद्यार्थियों मे श्रम के प्रति निष्ठा तथा स्वरोजगार के प्रति रुचि का विकास होगा ।

अल्प आय तथा अर्द्धशिक्षित माता-पिताओं के पुत्र-पुत्रियो के लिये एक निश्चित सख्या में आरक्षण कर दिया जाना चाहिए ।

जो भी हो, इनमे से कुछ आलोचनायें तो स्वयं विद्यालयों की नही, व्यवस्था की है जिन्हें नियमो का कडाई से पालन कर दूर की जा सकती है । नवोदय विद्यालयो को कार्य करते अभी इतना समय भी नही हुआ है कि उनका मूल्याकन किया जाय या मूल्यांकन के आधार पर निष्कर्ष निकाले जाय एव सुझाव प्रस्तुत किये जाएँ । फिर हर अच्छे कार्य में कठिनाइयां आती है और अनुभवो से सुधार को बल मिलता है । यही बात नवोदय विद्यालयो के सम्बन्ध मे भी कही जा सकती है । बहरहाल, अभी तो नवोदय विद्यालयो के सुखद एवं उज्ज्वल भविष्य की कामना ही की जा सकती है ।

—— ——

# खुला विश्वविद्यालय

शिक्षा सबको सुलभ हो, इस मान्यता को लेकर खुले विश्वविद्यालय की योजना का जन्म हुआ है। विद्यालयी शिक्षा व्यवस्था का विकल्प अधिक सस्ता होना चाहिए जिससे सभी लाभान्वित हो सकें, एक व्यक्ति की सफलता किसी दूसरे व्यक्ति की सफलता पर, उसकी कीमत पर निर्भर न हो, प्रत्येक व्यक्ति सीखने के लिए पूर्ण स्वतन्त्र है, समृद्ध लोग जितना सुख भोगते हैं, उससे कम भोगें तथा गरीब जितना मांगते हैं, उससे अधिक मांगें, आदि धारणायें खुले विश्वविद्यालय की योजना के मूल में हैं।

## खुले विश्वविद्यालय का अर्थ :

इच्छुक हर व्यक्ति के लिये, किसी भी स्थान पर, किसी भी साधन यथा-रेडियो, दूरदर्शन, केसेट, पत्राचार, सम्पर्कक्षायें आदि द्वारा नवाचार के रूप में शिक्षा की लचीली व्यवस्था एवं स्वभाव के अनुकूल सार गुणवत्ता के साथ उच्च शिक्षा का जनहित में प्रजातन्त्रीकरण अथवा सबमें शिक्षा का प्रचार प्रसार ही खुले विश्वविद्यालय का आधार है। इस प्रकार खुला विश्वविद्यालय उसे कहेंगे जो देश में सामान्य शिक्षा का एक विशाल कार्यक्रम, जिसमें देश के दूरस्थ क्षेत्रों के विद्यार्थियों को, उनकी सीखने की क्षमता और अपने परिवार की मदद करने की योजना को बिना हानि या किसी प्रकार की बाधा पहुँचाए, शिक्षा प्राप्त करने के अधिकाधिक अवसर प्रदान करें। खुला विश्वविद्यालय पठन-पाठन के नवीन प्रयत्नों को मूर्तरूप देने का स्थान है, जहाँ वर्षों से उपेक्षित जिज्ञासुओं की शिक्षा की व्यवस्था की जाती है।

इस विश्वविद्यालय की परीक्षाओं में प्रवेश के लिए किसी विशेष स्तर की आवश्यकता नहीं है अर्थात् इस विश्वविद्यालय के द्वार सभी के लिए बिना किसी विचार या आरक्षण या प्रतिबन्ध के खुले हुए हैं। यह स्थान की दृष्टि से भी खुला हो अथवा इसे किसी स्थान विशेष या विश्वविद्यालय प्रांगण की आवश्यकता नहीं है।

प्रत्येक नई तकनीक इस विश्वविद्यालय में प्रयुक्त की जाती है जिससे छात्रों की क्षमता का अधिकाधिक विकास हो सके। खुले विश्वविद्यालय का मुख्य आग्रह उपयुक्त विचार, नवाचारों के लिए तत्पर तथा निरन्तर प्रयोग एवं अनुसंधान के लिए सक्रिय रहना है। साथ ही साथ खुले विश्वविद्यालय किसी भौगोलिक या राजस्व के क्षेत्र तक ही सीमित नही रहते हैं। खुला विश्वविद्यालय, इस प्रकार, शिक्षा जगत में नई विचारधारा, नया दर्शन नई आवश्यकताएँ एवं नवीन महत्वपूर्ण प्रयोगों का स्थल है।

इग्लैण्ड के 1971 में स्थापित खुले विश्वविद्यालय में अधोलिखित पांच प्रकार के विद्यार्थियों को प्रवेश स्वीकार किया जाता है :

1. अपनी युवावस्था में उच्च शिक्षा प्राप्त करने से वंचित प्रौढ़ प्रवेश पाते हैं।

2. ये कार्यरत व्यक्ति जो अपने क्षेत्र के नवीनतम ज्ञान से अवगत रहने के लिए पुनः शिक्षा प्राप्त करने के लिए लालयित रहते हैं।

3. जिन व्यक्तियो ने पूर्व में किन्ही कारणों से विद्यालय छोड़ दिया था और अब शिक्षा प्राप्त कर अपने भविष्य को उन्नत बनाना चाहते हैं या अपने व्यवसाय मे और प्रगति के लिये अच्छे अवसरो की प्राप्ति की खोज मे है।

4. विश्वविद्यालयी प्रवेश परीक्षा में असफल रहने के कारण उच्च शिक्षा से वंचित रह गये है परन्तु इस नवीन अवसर को प्राप्त कर उच्च शिक्षा प्राप्त करना चाहते हैं।

5. युवावस्था मे विवाह करने से उच्च शिक्षा से वंचित रही वे महिलाएँ जब अपनी प्रौढ़ता अथवा परिवर्तित आर्थिक स्थिति के कारण उच्च शिक्षा प्राप्त करना चाहती हैं।

इस विश्वविद्यालय की प्रमुख एवं सर्वाधिक महत्वपूर्ण विशेषता यह है कि विद्यार्थी को प्रवेश से पूर्व कोई औपचारिक परीक्षा नही देनी पड़ती। प्रवेशार्थी से कुछ प्रश्न पूछे जाते है और उनके उत्तरो के आधार पर प्रवेश का निर्णय लिया जाता है।

## खुले विश्वविद्यालय के प्रमुख उद्देश्य :

1 खुला विश्वविद्यालय पुरुष एवं महिलाओं, बालक एवं वृद्ध, गरीब एवं अमीर ग्रामीण तथा शहरी, सभ्य तथा पिछड़े, सहज पहुँच वाले स्थान तथा दुर्गम स्थानों के लिये, बेरोजगारी के शिकार तथा काम पर लगे हुए, विद्यालयों की शिक्षा अपूर्ण छोड़े हुए तथा ग्रहिणियों के लिए, पहाड़ों पर तथा समतल स्थानो पर रहने वाले व्यक्तियों के बहुत बड़े भाग के लिए शिक्षा की सुविधाएँ अल्प तथा लम्बी अवधि वाले सामान्य, अनवरत तथा विस्तार सेवा शिक्षा के पाठ्यक्रमों के माध्यम से उपलब्ध कराता है । खुले विश्वविद्यालय का मुख्य आग्रह यह है कि अध्यापक कार्य को कक्षा की चार दिवारी में कैद न करके जनसाधारण के हित में मुक्त किया जाए, बाहर लाया जाय।

2. उच्च शिक्षा उन सभी व्यक्तियों को सुलभ हो सके जो आर्थिक या अन्य कारणों से अपने अध्ययन को बिना पूरा किये मध्य में ही छोड़ने को विवश हुए हैं तथा यह प्रतिभावान् और मंद बुद्धि व्यक्तियों को उनकी इच्छानुसार शान्ति से पढ़ने का अवसर प्रदान करता है ।

3. प्रौढ़ शिक्षा के माध्यम से शिक्षित व्यक्तियों को उच्च शिक्षा की सुविधायें उपलब्ध कराना भी इस विश्वविद्यालय का प्रमुख उद्देश्य है।

4. तीव्र गति से बढ़ती हुई जनसंख्या की बाढ़ ने विश्वविद्यालय के क्षेत्र को संकुचित कर दिया है। प्रवेशार्थी अधिक हो गये हैं जिसमें विश्वविद्यालय में स्थान की कमी हो गई है। शिक्षा के ऐसे सभी इच्छुक विद्यार्थियों को शिक्षा देना इसका लक्ष्य है।

5. खेतों, कारखानों अथवा कार्यालयों में कार्यरत व्यक्तियों, विद्यालयों में कार्यरत पूर्व स्नातक स्तर के अध्यापकों, घर मे कार्यरत अथवा रोजगार प्राप्त महिलाओं को उच्च शिक्षा प्राप्त करने के अवसर प्रदान करना है ।

6. उच्च शिक्षा को सार्वजनिक या लौकिक स्वरूप करते हुए भारतीय समाज के प्रजातान्त्रिक एवं समाजवादी ढांचे के अनुरूप लाना जिससे अज्ञानता रूपी अंधकार और अंधविश्वास समाप्त होकर व्यक्तियों का तर्कपूर्ण दृष्टिकोण विकसित हो और परोक्ष रूप से व्यक्तियों के आर्थिक एवं सामाजिक विकास मे

सहायता मिल सके और प्रजातन्त्र सफल हो । महिला वर्ग में उच्च शिक्षा का लाभ, उनकी दशा में सुधार एवं परिलब्धियों की वृद्धि परिलक्षित हों।

आधुनिक शिक्षा कय काफी व्ययसाध्य है। प्रत्येक अभिभावक इतनी महंगी शिक्षा अपने बच्चों को नहीं दे पाता है और विपन्न-माता-पिता के कुछ बच्चे तो शिक्षा प्राप्त करने से ही वंचित रह जाते हैं। खुला विश्वविद्यालय उन सभी जिज्ञासुओं को शिक्षा सुलभ करा सकेगा। इस विद्यालय व्यवस्था का विकल्प अधिक सहज होना चाहिए जिससे सभी व्यक्ति उससे लाभान्वित हो सकें।

रीमर शायद ठीक ही कहता है कि "विद्यालय अर्थहीन हो गये हैं हमारी पारस्परिक विद्यालय पद्धति मर गई है और हमें शिक्षा के नवीन साधनों की खोज करनी है। खुले विश्वविद्यालय में स्वतन्त्र अध्यापन की आवश्यकता है। पाठ्यक्रम और विद्यालय में बढ़ा कर अध्यापन का क्षेत्र सम्पूर्ण मानव जीवन से सम्बद्ध करना है।"

शिक्षा के इस परिवर्तित अर्थ तथा समाज की सामयिक आवश्यकता के अनुरूप बनाने के विचार से विद्यार्थियों के स्थान की व्यवस्था; समय के अनुरूप विभाग चक्र, अध्यापन योजना, साधनों के वितरण, सभी क्षेत्रों में गत्यात्मक तथा विद्यालयों के अधिक लचीलेपन की आवश्यकता है, जिससे वे नई सामाजिक आवश्यकताओं, प्राविधिक एवं तकनीकी विकास के अनुरूप बनाये जा सकें।

## ऐतिहासिक विकास :

सर्वप्रथम 1970 में जर्मनी में खुला विश्वविद्यालय खोला गया, जहां चार स्तर के पाठ्यक्रम चलाये जाते हैं–आधारभूत (BASIC), (मुख्य) (MAIN), (अनवरत) (CONTINUAL) और अनुबन्धित (CONT-(RACT)। इनमें से अनवरत तथा अनुबन्धित शोध कार्य तथा व्यावसायिक दक्षता के लिए चलाये जाते हैं।

ब्रिटेन में एक जनवरी, 1971 से दूरस्थ शिक्षा के लिए खुला विश्वविद्यालय वाल्टन हाल, मिल्टन क्वीन्स में आरम्भ किया गया था। इसके विभिन्न प्रकार के नाम सुझाये गये, यथा—हवा में विश्व-विद्यालय, दीवारहीन विश्वविद्यालय, दूरदर्शन विश्व-विद्यालय, आदि-आदि अन्त में खुला विश्वविद्यालय

(OPEN UNIVERSITY) नाम स्वीकार कर लिया गया है। इसमें प्रवेश के लिए आयु एवं योग्यता सम्बन्धी कोई प्रतिबन्ध नहीं होता है। प्रारम्भ में इस विश्व-विद्यालय में 25 हज़ार शिक्षार्थी थे। इस विश्व-विद्यालय में प्रति छात्र व्यय सामान्य शिक्षा संस्थानों से कम जानकर बी. बी. सी. ने भी मिल्टन क्वीन्स के खुले विश्वविद्यालय को 30 घंटे प्रति सप्ताह रेडियो पर कार्यक्रम देकर अपना सहयोग दिया।

संयुक्त राष्ट्र अमेरिका में स्टेट यूनिवर्सिटी ऑफ न्यूयार्क तथा न्यूयार्क स्टेट एजूकेशन डिपार्टमेन्ट, बोर्ड फाउण्डेशन के आर्थिक सहयोग से खुले विश्व-विद्यालय के आधार पर स्नातक कार्यक्रम आरम्भ कर दो वर्ष पश्चात एसोसिसयेट्स इन आर्ट्स (ए. ए.) की उपाधि प्रदान करने लगे। इसमे छात्र हाई स्कूल परीक्षा उत्तीर्ण कर विश्व-विद्यालय में केवल निर्देशन तथा परामर्श के लिए ही जाता है। इसमें सामान्य शिक्षा रेडियो, टेपरिकार्ड, कैसेट, पत्राचार, दूरदर्शन के माध्यम और यदि आवश्यकता हुई तो ट्यूटोरियल कक्षाओं की व्यवस्था द्वारा दिया जाता है।

एशिया में जापान ने यूनिवर्सिटी ऑफ दि एयर नाम के खुले विश्व-विद्यालय का प्रयोग किया। यहां रेडियो व 1973 से दूरदर्शन के माध्यम से सप्ताह में चार दिन शिक्षण पाठों का प्रसारण किया जाता है। पत्राचार पाठ्यक्रम खुले विश्व-विद्यालय का एक अंग है।

भारत में सर्वप्रथम दिल्ली विश्व-विद्यालय के पत्राचार निदेशालय ने 1962 में स्नातक उपाधि हेतु पत्राचार पाठ्यक्रम प्रारम्भ किये। इसी दशक में 1968 में पंजाब तथा राजस्थान और 1969 में मेरठ तथा मैसूर विश्वविद्यालय में पत्राचार पाठ्यक्रम प्रारम्भ हुए। इन विश्व-विद्यालयों के अनुवादों से लाभ उठाकर अगले दशक में 17 विश्व-विद्यालयों में और पत्राचार पाठ्यक्रम आरम्भ किये गये हैं। मदुराई कामराज, पंजाब, हिमालय प्रदेश एवं बम्बई विश्व-विद्यालयों में 1971 में श्री वेंकटेश्वर आंध्र प्रदेश विश्व-विद्यालय वाल्टेयर ने 1972 में, अंग्रेजी तथा विदेशी भाषा संस्थान (डीम्ड यूनिवर्सिटी) हैदराबाद ने 1973 में, पटना विश्व-विद्यालय ने 1974 में, भोपाल तथा उत्कल विश्व-विद्यालयो ने 1975 में, केरल, कश्मीर तथा जम्मू विश्व-विद्यालय ने 1976 में, केरल, उस्मानियां विश्व-विद्यालय ने 1974 में एस. एन. डी. टी. विश्व-विद्यालय ने 1978 मे, उदयपुर,

अन्नामलाई तथा गुजरात विश्व-विद्यालयों ने 1979 में पत्राचार पाठ्यक्रम प्रारम्भ किये गये। भोपाल, अजमेर, मैसूर तथा भुवनेश्वर में स्थित क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालयों तथा कुछ माध्यमिक शिक्षा मण्डलों ने भी पत्राचार पाठ्यक्रम प्रारम्भ किये। इन पत्राचार पाठ्यक्रमों में शिक्षार्थियों की संख्या दिन प्रतिदिन वृद्धि पर है। इतना ही नहीं, वाल्टेयर तथा मैसूर विश्व-विद्यालयों ने और भी साहसपूर्ण कदम उठाये हैं। उदाहरणार्थ-बिना किसी प्रकार की पूर्व योग्यता के स्नातक या स्नातकोत्तर में प्रवेश देना पर आयु की शर्त उन्होंने भी रखी है। बी. ए तथा एम ए. पाठ्यक्रमों में क्रमशः 25 तथा 35 वर्ष की आयु प्राप्त कोई भी शिक्षार्थी प्रवेश पा सकता है। आकाशवाणी के दिल्ली, मद्रास तथा जालन्धर केन्द्रों ने रेडियो से पाठों के प्रसारण का आयोजन किया। युववाणी के अन्तर्गत टेप किये गये भाषणों के प्रसारण का आयोजन किया जाता है। आई. आई. टी. ने दूरदर्शन प्रसारण प्रारम्भ किया। ये दूरदर्शन प्रसारण पर्याप्त प्रभावशाली सिद्ध हुए। पश्चिमी बंगाल में यह सुविधा 20 वर्ष से अधिक आयु वाले व्यक्तियों के लिए ही है। जिनका पुनः प्रवेश भी सम्भव है। प्रत्येक जिले में पांच सौ छात्रों की संख्या में कम से कम 50 महिलाओं का होना आवश्यक है। विश्व-विद्यालय किसी भी पाठ्यक्रम के लिए न्यूनतम अर्हता स्कूल फाइनल परीक्षा उत्तीर्ण होना है।

भारतवर्ष के सन्दर्भ में खुला विश्वविद्यालय :-भारत में विश्वविद्यालय की शिक्षा के लिए अब तक चयन का तरीका वास्तव में चयन का तरीका न होकर अस्वीकृति का तरीका रहा है। कुछ व्यक्ति जिनकी उपलब्धि वास्तव में उच्च स्तरीय है, कभी-कभी वे भी प्रवेश नहीं पा सकते। डॉ. गुरंग के शब्दों में—केवल उन व्यक्तियों के लिए खुला विश्व-विद्यालय खोलना जो नियमित, आवासीय तथा औपचारिक शिक्षण वाले विश्व-विद्यालयों में प्रवेश नहीं पा सके हैं, इन विश्व-विद्यालयों के स्तर को गिराना है, अतः इसमें भी भिन्न कारणों पर विचार कर, आधार तैयार कर खुले विश्व-विद्यालय की स्थापना करनी चाहिए। आप आगे कहते हैं कि भारत में यदि विश्व-विद्यालय को सफलता प्राप्त करनी है तो केवल केन्द्रीय संस्थान द्वारा ही उसका संचालन उपयुक्त है।

इंग्लैण्ड के समान पांच प्रकार के विद्यार्थियों के सिवाय भारत में एक अन्य छठे प्रकार के वे विद्यार्थी भी हैं जिन्होंने पहले उच्च शिक्षा प्राप्त

की है परन्तु अब वे उस शिक्षा को आवश्यक और अनुपयोगी पाते हैं। हमारे देश में जो मानविकी क्षेत्र के स्नातक परीक्षा पास करते हैं वे अपनी इच्छा और आवश्यकता के कारण शिक्षा प्राप्त नहीं करते बल्कि वे अपनी आर्थिक स्थिति, प्रवेश की कठिनाई, परिवार की विवशतायें अथवा भौगोलिक सुविधाओं/असुविधाओं के कारण ऐसा करते हैं। अतः भारत में इस बात की आवश्यकता है कि इस कमी को दूर कर विद्यार्थियों को अपनी सम्प्राप्ति में सुधार का अवसर प्रदान किया जाय। खुले विश्व-विद्यालय का कर्तव्य होगा कि ऐसे छात्रों की कठिनाइयों को दूर करें और उन्हें व्यवसायोन्मुखी शिक्षा प्रदान करें, अतः उच्च शिक्षा को सारपूर्ण एवं सार्थक बनाने के लिए प्रवेश परीक्षा आवश्यक है जिसमें अभिव्यक्ति की क्षमता और अंकगणितीय ज्ञान की परीक्षा ली जा सके। यह कार्य खुले विश्व-विद्यालय को करना चाहिए।

दिन प्रतिदिन भारत सहित विश्व के कई देशों में दूरस्थ शिक्षा के विचार में महत्व प्राप्त किया है। खुले विश्व-विद्यालय या दूरस्थ शिक्षा व्यवस्था पारस्परिक विश्व-विद्यालय शिक्षा व्यवस्था के विकल्प के रूप में प्रस्तुत हुई है। आज स्थिति यह है कि भारत में शिक्षा को जीवन के लिए अधिक सारपूर्ण बनाने के लिए दोनों व्यवस्थायें काम कर रही हैं।

दिल्ली में पिछले दिनों स्थापित नवीन इन्दिरा गांधी राष्ट्रीय खुले विश्व-विद्यालय में उन सबको प्रवेश दिया जायेगा जो पात्रता धारण करते हैं। इस वाक्य से ऐसा लगता है कि यह पाबन्दी या प्रतिबन्ध तो अन्य सभी औपचारिक शिक्षा देने वाले विश्व-विद्यालयों में भी रहती है, पर दिल्ली में स्थापित खुले विश्व-विद्यालय को इस शर्त का अपवाद ही कहा जाना चाहिए। इन्दिरा गांधी राष्ट्रीय खुला विश्व-विद्यालय अन्य विश्व-विद्यालयों के समान प्रवेश की पात्रता पर किसी प्रकार की शर्त पर आग्रह नहीं करता है।

भारतीय संदर्भ में खुले विश्व-विद्यालय का विचारों की दृष्टि से खुलापन :—शिक्षा की मुक्तता का खुलापन या शिक्षा तक सब की पहुँच को भारतीय सन्दर्भ में देखा जाना चाहिए, इस दृष्टि से भारत में खुले विश्व-विद्यालय की आर्थिक विकास तथा नियोजित सामाजिक परिवर्तन के लिए प्रथम स्थान पर सर्वाधिक आवश्यकता है शिक्षा के सम्बन्ध में नियुक्ति सभी आयोगों ने विश्वविद्यालय शिक्षा में सुधार तथा विश्व-विद्यालय का अपने राष्ट्रीय एवं सामाजिक दायित्वों को पूर्ण करने के सम्बन्ध में सुझाव

दिये हैं, पर आज भी हमारे विश्व-विद्यालय पूर्व की मान्यताओं के अनुरूप ही कार्य करते जा रहे हैं। बदली हुई स्थितियों में, कार्यों, दायित्वों, तथा कार्य प्रणालियों में परिवर्तन किये जाने की नितान्त आवश्यकता है।

खुले विश्व-विद्यालय इंग्लैण्ड में सफलतापूर्वक कार्य कर रहे हैं, क्योंकि वहाँ साक्षरता का प्रतिशत बहुत अधिक है इसके दूसरी ओर भारत में साक्षरता की दर बहुत कम है। इसलिए भारत मे शिक्षा सुलभ कराना ही नही प्रवेश जुटाना भी खुले विश्व विद्यालय का उद्देश्य है। इस स्थिति में भारत में खुलेपन के अर्थ को सारपूर्ण बनाने के लिए यहा की परिस्थितियों पर भी ध्यान देना होगा। इस प्रकार की शर्तों में एक तो यही हो सकती है कि प्रवेश चाहने वाले विद्यार्थी दक्ष, सक्षम तथा परिपक्व हो। खुले विश्व-विद्यालय से शिक्षा पाने के लिए इस प्रकार की पूर्व शर्त पाश्चात्य देशों में नही पाई जाती है। पर इससे आश्चर्य नही होना चाहिए क्योंकि वहां विद्यालयी शिक्षा सार्वजनीन है, लौकिक है, सभी के लिए अनिवार्य है।

दूरस्थ शिक्षा व्यवस्था औपचारिक हो, दृढ़तापूर्वक नियमों से संचालित हो या मुक्त, शिक्षार्थियों के प्रवेश कुछ शर्तों के अधीन ही संचालित होंगे तथा यह भी स्पष्ट रूप से समझ लिया जाना चाहिए कि उन नियमों या शर्तों का पालन करना खुलेपन का विरोध या मनाही नही है। पारम्परिक विश्व-विद्यालय तथा खुले विश्व-विद्यालय की शिक्षा व्यवस्था में मुख्यतः प्रवेश के सम्बन्ध मे एक मौलिक अन्तर यह है कि-पारम्परिक विश्व-विद्यालय के समान खुले विश्व विद्यालय में प्रवेश के लिये पूर्व योग्यता की कोई शर्त नही होती है। इसका अर्थ यह कि खुले विश्व-विद्यालय में प्रवेश लेने के पूर्व शिक्षार्थी को विद्यालय या महाविद्यालय या विश्व-विद्यालय में शिक्षा पाने के लिए समय नही बिताना पड़ता। इसके पीछे तर्क यह है कि खुले विश्व-विद्यालय में शिक्षा के लिए प्रवेश के लिए कोई बन्धन न हो, इसलिए सही शिक्षा के औचित्य पर आग्रह तो है पर नरमी बरती गई है।

खुलेपन की दूसरी मुख्य विशेषता अधिगम की विधियों की स्वतन्त्रता है। पारम्परिक विश्व-विद्यालय में शिक्षण प्रायः कक्षाओं में व्याख्यान के माध्यम से कराया जाता है जिसमे प्रवेश पा सकने वाले कुछ सीमित विद्यार्थी ही लाभ उठाते हैं जबकि खुले विश्व-विद्यालय मे शिक्षण ऐसा नही है खुले विश्व-विद्यालय मे अध्यापन के लिए विभिन्न माध्यमो का उपयोग किया जाता है जैसे मुद्रित सामग्री डाक द्वारा भिजवाना, रेडियो,

दूरदर्शन, टेपरिकार्ड, केसेट अन्य दृश्य सामग्री आदि। ये साधन सभी शिक्षार्थियों के लिए खुले हुए हैं तथा रुचि सम्पन्न कोई भी शिक्षार्थी इनसे अपने फुर्सत के समय में उपयोग कर लाभ उठा सकता है।

इन खुले विश्व-विद्यालयों में प्रमाण पत्र, डिप्लोमा, उपाधि, स्नातकोत्तर उपाधि. शोध कार्य आदि सभी पाठ्यक्रम भिन्न-भिन्न विषयों तथा संकायों में उपलब्ध होंगे। पाठ्यक्रमों का संयोजन इस प्रकार होगा कि अन्तर्विषयों या बहुविषयी अध्ययनों पर बल दिया जाय। परीक्षा प्रणाली, रेडियो, दूरदर्शन के प्रयोगों पर सभी सोच विचार कर सुधार लाये जाने की सम्भावना है।

उच्च शिक्षा की सीमायें समाप्त करने तथा शिक्षा के आयामों का विस्तार करने के लिये आधुनिक संचार साधनों एवं तकनीकों का उपयोग किया जाना चाहिए। इन विश्व-विद्यालयों द्वारा अपने विद्यार्थियों को शिक्षा देने के लिये भिन्न-भिन्न साधनों का उपयोग किया जायेगा। अध्यापन के तरीकों के अन्तर्गत विशेषज्ञों द्वारा लिखाये गये पाठ विद्यार्थियों को भिजवाये जायेंगे, रेडियो तथा दूरदर्शन पर उनके लाभार्थ पाठ्य सामग्री का प्रसारण होगा। विश्व-विद्यालय से विद्यार्थियों का निरन्तर सम्पर्क बनाये रखने के लिये भिन्न-भिन्न साधनों पर अध्ययन केन्द्र स्थापित किये जायेंगे तथा इन केन्द्रों पर उनके लाभार्थ प्रयोगशाला, पुस्तकालय, रेडियो, दूरदर्शन, केसेट तथा अन्य दृश्य सामग्री उपलब्ध रहेगी। यदि आवश्यकता हुई तो अध्ययन केन्द्र की ही भांति क्षेत्रीय केन्द्र भी स्थापित किये जा सकेंगे, कार्यक्रम के अनुभवों से ही सीखा जाता है। ज्यों-ज्यों कठिनाइयां आयेंगी, त्यों-त्यों उपचार ढूंढे जायेंगे एव सुधार स्थान लेते जायेंगे।

### आर्थिक दृष्टि से खुले विश्व-विद्यालय का महत्व

भारतवर्ष में खुले विश्व-विद्यालय से सी. वी. पद्मनाभन ने निम्नांकित लाभों की ओर संकेत किया है—

1. खुले विश्व-विद्यालय की स्थापना से पारम्परिक विश्व-विद्यालयों में विद्यार्थियों के प्रवेश की संख्या कम हो जायेगी। उच्च शिक्षा के लिए समय-समय पर चुनित व्यक्तियों के प्रवेश के लिए अनुशंसा की जाती है उसकी पूर्ति हो सकेगी। इससे विश्व-विद्यालयी शिक्षा के स्तर में सुधार होने की भी सम्भावना है।

2. इसके माध्यम से देश के सामाजिक, आर्थिक सुधारों का नियोजन भली भांति सम्भव है।

3. इसके माध्यम से कृषकों व अन्य श्रमिकों के शैक्षणिक कार्यक्रमों का इस प्रकार समायोजन हो सकेगा कि उनकी शिक्षा जीवनोपयोगी बन सकें और आर्थिक उन्नति में सहायक हो सकें।

4. खुले विश्वविद्यालय द्वारा दी जाने वाली शिक्षा तुलनात्मक रूप से कम खर्चीली होने से जनसाधारण की पहुँच में रहेगी। खुला विश्वविद्यालय कितना सस्ता है, यह जानने के लिये नीचे की तालिका में तुलनात्मक आंकड़े प्रस्तुत हैं—

प्रतिछात्र तुलनात्मक लागत (स्टलिंग में)

| मद | खुला विश्वविद्यालय | पारम्परिक व्यवस्था |
|---|---|---|
| 1. आवृत्ति लागत | 250 | 940 |
| 2. पूँजी लागत | 165 | 3000 |
| 3. साधन लागत | 268 | 1600 |

ऊपर के आंकड़ों से स्पष्ट है कि खुले विश्वविद्यालय की शिक्षा की लागत कई गुनी कम है। इसीलिये खुले विश्वविद्यालय की व्यवस्था साधन-हीन भारत के लिये सर्वाधिक उपयुक्त है। इस प्रकार निष्कर्षतः यह कहा जा सकता है कि खुले विश्वविद्यालय के माध्यम से दूरस्थ शिक्षा न केवल सस्ती है बल्कि राष्ट्र के कोने-कोने में पहुंच सकती है। मुख्यतः यह पत्राचार पाठ्यक्रम ही है तथा आधुनिक प्रचार साधनों- रेडियो, दूरदर्शन आदि का भी पूरा-पूरा उपयोग करती है।

## खुले विश्वविद्याल के विभिन्न चरण

खुले विश्वविद्यालय में सामान्य स्नातक उत्तीर्ण तथा स्नातक आनर्स की उपाधियाँ प्रदान की जायेंगी जिनकी अवधि क्रमशः 5 और 6 वर्ष होगी। अध्ययन कार्यक्रम के 4 खण्ड होंगे। प्रथम खण्ड द्वितीय खण्ड (चरण) तृतीय व चतुर्थ खण्ड। आरम्भ में मानविकी तथा वाणिज्य प्रारम्भ किया जायेगा। इनके विषय वर्तमान विश्वविद्यालयों में रहे विषयों के अनुरूप निश्चित किये जायेंगे।

## शिक्षण प्रणाली

विद्यार्थियों को सीखने-सिखाने के अधिकाधिक अवसर प्रदान करने के लिए अध्यापन के सभी साधनों का यहाँ प्रयोग किया जायेगा, जिसे चार खण्डों में विभाजित किये जाने का प्रावधान है—

1. मुद्रित विषय वस्तु :—पत्राचार से कुछ मुद्रित पाठक विद्यार्थियों को भेजे जाते हैं। इन पाठों को विद्यार्थियों द्वारा पढ़कर दिये गये कार्य (Assignment) को करके वापिस लौटाने की व्यवस्था है।

2. टेलिविजन तथा रेडियो :—अनेक पाठ रेडियो तथा दूरदर्शन पर प्रसारित व प्रदर्शित किये जाते हैं।

3. अध्ययन केन्द्रों में अध्यापकों से सम्पर्क :—प्रादेशिक स्तर पर आयोजनीय ट्यूटोरियल अथवा मार्गदर्शन कार्यक्रम होते है जिनके शिक्षार्थी लाभान्वित होते हैं। विद्यार्थियों के लाभार्थ इसके अतिरिक्त छोटे-छोटे ग्रीष्म कालीन शिविर तथा/अथवा सप्ताहान्त कार्यक्रम भी आयोजित होते हैं ।

4. मूल्यांकन :—विद्यार्थियों को अपने परिणाम निकालने के लिए अनेक प्रश्न दिये जाते हैं। उनके स्वमूल्यांकन के लिए प्रश्न पत्र बनाये जाते हैं। कम्प्यूटर अथवा पत्राचार ट्यूटर द्वारा देखे जाने के लिये भी प्रश्न पत्र बनाये जाते हैं।

इस प्रकार कार्यक्रम में पढ़ना, सुनना, संगति तथा घर पर प्रयोगात्मक कार्य और परीक्षण का समावेश होता है।

परीक्षा प्रणाली :—आधार पाठ्यक्रम पर आधारित 6 माह के उपरान्त होने वाली परीक्षा में उत्तीर्ण छात्रों को शेष पाठ्यक्रम को पढ़ते रहने की अनुमति प्रदान की जायेगी। इसके पश्चात प्रत्येक स्तर पर साख पद्धति (Credit) के आधार पर श्रेय निर्धारण होगा।

खुले विश्वविद्यालय का स्वरूप :—1. इस विश्वविद्यालय में उच्चतम पद पर निम्नांकित अधिकारी होंगे—

1. कुलपति 2. दो उपकुलपति । इनमें से एक उपकुलपति अध्ययन अध्यापन कार्यक्रम की व्यवस्था के साथ समायोजन का कार्यभार सम्भालेंगे व दूसरे उपकुलपति वित्त तथा प्रशासन विभाग को देखेंगे।

(3) प्रत्येक जिले मे एक मण्डलीय केन्द्र रहेगा और उसके अन्तर्गत कुछ अध्ययन केन्द्र रहेंगे। प्रत्येक मण्डलीय केन्द्र का मुख्य अधिकारी मण्डलीय समायोजक होगा।

(4) उपकुलपति अध्ययन–अध्यापन एवं समायोजन की सहायता के लिए 6 निदेशक रहेंगे जो क्रमशः भाषायें, सामाजिक विज्ञान, वाणिज्य, प्राकृतिक विज्ञान जीवन (Life sciences) तथा परीक्षा से सम्बन्धित होंगे। ये निदेशक शिक्षा क्षेत्र के ख्याति प्राप्त व्यक्ति होंगे और उनका पद संकाय डीन (Dean of Faculties) के स्तर का होगा।

(5) निदेशकों की सहायतार्थ प्रत्येक विषय में बोर्ड ऑफ स्टडीज का निर्माण होगा। प्रत्येक संकाय में पूर्णकालिक व अंशकालिक विशेषज्ञ रहेंगे जो सम्बन्धित विषयों में आवश्यक सुझाव देंगे। इस बोर्ड द्वारा पढ़ाई का कार्यक्रम, पाठ्यक्रम आदि तैयार किये जायेंगे। इसके साथ ही पाठों का निर्माण सहायक सामग्री का निर्णय पाठ लेखकों के दल की मदद से प्रस्तुत किया जायेगा। साथ ही पाठ्य पुस्तकें और सन्दर्भ पुस्तकें निर्धारित की जायेंगी और प्रश्न बैंक विद्यालयों की सहायतार्थ उपलब्ध कराये जायेंगे।

6. अध्ययन का कार्यक्रम अधोलिखित प्रकार से चलेगा—

(1) डाक द्वारा :—पत्राचार के पाठ डाक से विद्यार्थियों को भेजे जायेंगे और उन पाठों से सम्बन्धित प्रश्न होंगे। जिनके उत्तर विद्यार्थियों द्वारा लौटाये जाते हैं जिनका मूल्यांकन पत्राचार ट्यूटर व कम्प्यूटर द्वारा कराया जाता है।

(2) रेडियो, दूरदर्शन, कैसेट्स के माध्यम से तैयार पाठ :—रेडियो, दूरदर्शन आदि के माध्यम से पाठ प्रसारित किये जाते हैं। बीच-बीच में लिखित कार्य के सुधार कार्यक्रम भी प्रसारित किये जाते हैं। पाठों के कैसेट्स को विद्यार्थी बार-बार सुनकर भी ज्ञानार्जन करते हैं।

(3) अंशकालिक अध्यापन :—अध्यापन केन्द्रों से मण्डलीय समायोजक के निर्देशन में अल्पकालिक अध्यापकों द्वारा छात्रों की कठिनाइयों का निवारण होता है। यह शिक्षण कार्य रविवार, अवकाश दिवस ग्रीष्मकालिन शिविर में होता है।

(4) विद्यार्थियों को प्रत्येक मण्डलीय केन्द्र पर पाठ्य सामग्री विश्वविद्यालय द्वारा प्रदत्त की जायेगी और उनका लिखित कार्य सम्बन्धित

अध्यापक, परीक्षकों द्वारा निरीक्षित किया जायेगा । मण्डलीय केन्द्र प्रगति आलेख रखेंगे और अपनी आख्या विश्वविद्यालय को प्रेषित करेंगे ।

(5) प्रादेशिक स्तर पर ट्यूटर के बिना ट्यूटोरियल कक्षाएँ लगाई जाती हैं जहाँ छात्र एक दूसरे के अनुभव के आधार पर विचार-विमर्श कर ज्ञानार्जन करते हैं ।

(6) शैक्षणिक उपकुलपति मण्डलीय समायोजकों से प्रत्यक्ष सम्पर्क रखेगा और अध्यापन कार्य की प्रगति को दृष्टिगत रखते हुए अध्यापन सामग्री में आवश्यक संशोधन करेगा ।

(7) विश्वविद्यालय में स्वयं को पंजीकृत कराने वाले छात्र अपने निवास के आधार पर सम्बन्धित मण्डलीय केन्द्र से अपना नाम सम्बद्ध करायेंगे ।

(8) प्रत्येक छात्र की प्रगति का मूल्यांकन उसके कार्य एवं मण्डलीय केन्द्रों की आख्याओं को ध्यान में रखते हुए परीक्षा के आधार पर होगा । इसके पश्चात उपाधि प्रदान की जायेगी ।

(9) प्रत्येक विषय में निदेशकों के अतिरिक्त दो पूर्णकालिक अध्यापक नियुक्त किये जायेंगे जो प्रोफेसर अथवा रीडर के पद के समतुल्य होंगे और पाठ्यपुस्तकों एवं सन्दर्भ पुस्तकों के निर्धारण तथा प्रश्न पत्र या/और बैंक तैयार करने के लिये उत्तरदायी होंगे । परीक्षा, प्रश्न पत्रों की तैयारी और लिखित कार्य के सुधार में भी आवश्यक सहायता करेंगे ।

(10) उपकुलपति अध्यापन एवं समायोजन विषय निदेशक और पूर्णकालिक अध्यापकों को सम्मिलित करके विश्व-विद्यालय का शैक्षणिक मण्डल निर्मित होगा । इसके विभिन्न उत्तरदायित्वों में से एक परीक्षाफल प्रकाशित करना भी होगा ।

(11) उपकुलपति वित्त एवं प्रशासन, सामान्य प्रशासन और आय व्यय के रख रखाव एवं वित्त सम्बन्धी समस्याओं के प्रति उत्तरदायी होंगे ।

(12) विश्व-विद्यालय कार्यालय को अग्रलिखित विभागों में विभक्त किया जायेगा :—

विभाग प्रथम :—यह सम्बन्धित विषय निदेशकों से सम्बन्ध रखेगा ।

विभाग द्वितीय :—इसका कार्य पंजीकरण, शिक्षण सामग्री का प्रेषण, परीक्षा तथा परीक्षाफल का प्रकाशन रहेगा ।

विभाग तृतीय :—इसका कार्य मण्डलीय केन्द्रों का समायोजन ।

विभाग चतुर्थ :—अर्थ सम्बन्धी, आय व व्यय इसका कार्य होगा ।

विभाग पंचम :—मुद्रणालय, सम्बन्धित प्रपत्रों, पाठकों एवं शिक्षण सामग्री तथा प्रश्न पत्रों के अथवा अन्य मुद्रण कार्य के प्रति उत्तरदायी होंगे ।

विभाग षष्टम :—विश्व-विद्यालय के केन्द्रीय कार्यालय की व्यवस्था एवं सामान्य प्रशासन का भार इस विभाग पर होगा ।

टिप्पणी :—उपर्युक्त सभी विभाग एक ही स्थान पर रहेंगे ।

वित्त :—वित्तीय दायित्व राज्य सरकार तथा विश्व-विद्यालय अनुदान आयोग वहन करेगा । विद्यार्थियों से शिक्षण शुल्क लिया जायेगा । खुले विश्व-विद्यालय में परीक्षा भवन अथवा शिक्षण कक्ष पर कोई व्यय नहीं किया जायेगा । परन्तु अधिकारी वर्ग तथा अंशकालिक अध्यापकों के वेतन का भुगतान देय होगा, साथ ही मुद्रण सामग्री एवं दूरदर्शन, रेडियो आदि पर विज्ञापन व्यय वहनीय होगा ।

## खुले विश्व-विद्यालय की सीमायें एवं उनका उपचार

खुले विश्व-विद्यालय मे दूरस्थ शिक्षा के साधनों—रेडियो, दूरदर्शन कैसेट से, पत्राचार पर विचार करते समय इस विधि के दोषों, कमियों तथा सीमाओं पर भी ध्यान दिया जाना चाहिए :—

1. इससे विद्यार्थियों तथा अध्यापकों के बीच अन्त.क्रिया व्यापार सम्भव नहीं होगा, बालक तथा अध्यापक आमने-सामने नहीं होंगे । शिक्षार्थियों के व्यक्तित्व की रचना मे शिक्षक का जो योगदान होता है, वह न हो पायेगा । क्योंकि विद्यार्थी केवल पुस्तकें ही नहीं सीखता, वह अपने अध्यापक के आचरण, व्यवहार, सिद्धान्त तथा जीवन दर्शन से भी सीखता है । इन विद्यार्थियों का अधिगम अपूर्ण एवं अनुपयुक्त भी रह सकता है ।

दूरस्थ शिक्षा की योजनाधिकारियों को इस दिशा में सोच-विचार कर हल निकालना चाहिए ।

2. कुछ विद्वान शंका प्रकट करते हैं कि जब भारत में पत्राचार पाठ्यक्रमों का इतना अधिक विकास हो रहा है, तब खुले विश्व-विद्यालय की आवश्यकता ही क्या है ? खुले विश्व-विद्यालय के समर्थकों का तर्क है कि खुले विश्व-विद्यालयों में बहुमाध्यम विचारधारा पर बल है, जबकि पत्राचार पाठ्यक्रम में छपी हुई सामग्री और श्रव्य-दृश्य साधनों जैसे विभिन्न माध्यमों में विशाल अन्तर है । अतः यदि सभी व्यक्तियों को अपनी आवश्यकतानुसार शिक्षा देना चाहते हैं तो इसका एक मात्र उपाय खुला विश्व-विद्यालय ही है ।

3. खुले विश्व-विद्यालय द्वारा चलाई जाने वाली स्नातक व स्नातकोत्तर पाठ्यक्रम प्रणाली के सम्बन्ध में सबसे बड़ी शंका यह प्रस्तुत की जाती है कि इस विश्व-विद्यालय के द्वारा शिक्षा का स्तर भी गिरेगा । इस सम्बन्ध मे इंग्लैण्ड के शिक्षा एवं विज्ञान विभाग द्वारा जून, 1969 में प्रकाशित शोध प्रतिवेदन मे कहा गया है कि इस प्रकार स्नातक स्तर की उपाधि जो कि पारम्परिक विश्व-विद्यालयों द्वारा दी जाती है, इस विश्व-विद्यालय द्वारा दिया जाना एक नया और महत्वाकांक्षी प्रयोग है । इसकी सफलता के लिये आवश्यक है कि इसका पाठ्यक्रम भी उतना स्तरीय एवं क्लिष्ट होना चाहिए जितना कि देश के अन्य विश्व-विद्यालयों का है ।

4. विद्यार्थियों की काठिन्य निवारण की स्थितियां भी नहीं बन पायेंगी । इसके लिये किसी वैकल्पिक व्यवस्था पर विचार करना होगा । इस व्यवस्था के नियोजकों का कहना है कि विद्यार्थियों की कठिनाइयों को हल करने के लिये अल्पकालिक सम्पर्क शिविर आयोजित किये जायेंगे तथा सन्ध्या में, यदि सम्भव हुआ तो कुछ समय के लिए कक्षाओं की भी अध्ययन केन्द्रों पर व्यवस्था की जा सकेगी । अध्ययन केन्द्रों पर छात्रों के लाभार्थ प्रयोगशाला, पुस्तकालय, रेडियो, दूरदर्शन, केसेट एवं अन्य दृश्य सामग्री भी उपलब्ध रहेगी ।

विज्ञान की शिक्षा प्रयोगों के बिना अधूरी रहती है । इस कमी को कैसे पूरा किया जायेगा ? इस पर भी पूर्व में ही सोच-विचार कर लिया जाना चाहिए । कारण कि आज कल तो प्राथमिक स्तर पर ही विज्ञान का

पाठ्यक्रम भारी भरकम होने लगा है। ऐसी स्थिति में स्नातक तथा स्नातकोतर स्तर के पाठ्यक्रम का तो कहना ही क्या ? पाश्चात्य देशों में तो विज्ञान विषयों में प्रयोगों के लिये कीट्स के रूप में सामग्री विद्यार्थियों को ही दे दी जाती है जिससे वे अपने फुर्सत के समय में प्रयोग कर सकें। सम्पर्क शिविरों में अध्ययन केन्द्रों पर भी प्रयोगों की व्यवस्था की जा सकेगी, ऐसी अपेक्षा की जानी चाहिए।

5. उच्चस्तर की पाठ्य सामग्री तैयार करना कठिन होगा, क्योंकि सम्भव है, कई विषयों के निष्णात अध्यापक न मिल पायें और यदि मिल जायें तो पाठ लिखने का कार्य स्वीकार न करें। इसका आधार यह है कि आज भी जहां-जहां पत्राचार पाठ्यक्रम चल रहे हैं, वहां की पत्राचार पाठ्य सामग्री गुणात्मकता की दृष्टि से असन्तोषजनक है, निम्न स्तरीय है। यह एक महत्वपूर्ण आलोचना या दोष है जिसका उपचार किया ही जाना चाहिए। हर स्थिति में सुधार की सम्भावना रहती है। इस दृष्टि से अच्छी एवं स्तरीय पाठ्यसामग्री की रचना के लिए समय-समय पर पाठकों का संशोधन होता रहना चाहिए। पाठों की गुणवतात्मकता बनाये रखने के लिये उन्हें सुयोग्य अध्यापकों से ही लिखवाया जाना चाहिए।

उपसंहार :—

खुले विश्व-विद्यालय द्वारा अन्य विश्व-विद्यालयों की तरह ही उपाधियां प्रदान की जायेंगी व शोध कार्य की सुविधा प्रदान की जायेगी। इस प्रकार यह पारम्परिक विश्व-विद्यालय में प्रवेश न पाने वाले विद्यार्थियों और कार्य में संलग्न व्यक्तियों के लिए शिक्षा प्राप्त करने का दूसरा अवसर प्रदान करेगा। खुला विश्व-विद्यालय सभी प्रकार के व्यक्तियों, स्थानों, पद्धतियों और अन्ततः विचारों के लिये खुला रहेगा। इसके छात्र सम्पूर्ण देश में फैले होंगे और वे सभी उपलब्ध तकनीकी को चुनने में अत्यधिक उदारता बरतने के लिए स्वतन्त्र होंगे। यह विश्व-विद्यालय उपाधि प्रदान करने के साथ-साथ विद्यार्थियों को ज्ञान से सम्बन्ध करते हुए क्रियात्मक ज्ञान प्रदान करेगा और उनका वैज्ञानिक दृष्टिकोण तैयार करेगा।

खुला विश्व-विद्यालय देश की सामाजिक मांग है, बिना उसकी सहायता के उच्च शिक्षा की मांग पूरी नहीं की जा सकती। विश्व के सभी देशों में इसे स्वीकार किया गया है, इसे भारत में भी स्वीकार किया ही

जाना चाहिए। यदि इस विधि से शिक्षा का स्तर गिरता है तो स्तर बनाये रखने के लिए अन्य साधन तथा तरीके खोजे जाने चाहिए। यहाँ आलोचकों को स्पष्ट रूप से समझ लेना चाहिए कि खुले विश्व-विद्यालय की आवश्यकता पाश्चात्य देशों में ज्ञान के विस्फोट, विकसित एवं परिशोधित तकनीक से अपने को परिचित रखने के लिये, बेहतर सुविधायें प्राप्त करने के लिये, समय की कमी, प्राप्त रोजगार में प्रोन्नति आदि के आधार पर जोर पकड़ रही है। न्यूनाधिक रूप से ये सभी स्थितियां भारत के लिये भी समान रूप से लागू हैं। न केवल इतना ही, भारत में तो साक्षरता के विकास के लिये भी इसका सहारा लिया जा रहा है। इस प्रकार मोटे रूप से खुले विश्व-विद्यालय से सही शिक्षा की व्यवस्था सम्पूर्ण भारत में समन्वय तथा राष्ट्रीय भावात्मक एकता की एक सफल साधन सिद्ध हो सकती है।

---

# परीक्षा सुधार

पिछले दिनों एक समाचार पढ़ा था कि एक न्यायाधीश एल. एल. एम. की परीक्षा में नकल करते हुए पकड़े गये। क्या ठीक है तथा क्या गलत, इसका निर्णय न्यायाधीश करते हैं तथा वे ही, यदि नकल करते हुए पकड़े जाएँ तो जनसाधारण में उनकी छवि क्या रह जायेगी ?

एक अध्यापक भी विश्वविद्यालय द्वारा आयोजित परीक्षा मे नकल करते हुए पकड़ा गया। इस अध्यापक को अपने विश्वविद्यालय में आयोजित परीक्षाओं के समय अपने छात्रों को नकल न करने का उपदेश देना है। कल्पना कीजिये कि नकल करने वाले अध्यापक का अपने छात्रो पर क्या प्रभाव पड़ेगा ? क्या उसका उपदेश बच्चो को प्रभावित करेगा ? ऐसे उदाहरणों की संख्या कम ही है पर गुणवत्ता की दृष्टि से समस्या निश्चय ही गम्भीर है।

जनवरी, 9 की जनसता के अनुसार माध्यमिक शिक्षा परिषद उत्तर प्रदेश ने प्रदेश सरकार के सामने प्रस्ताव रखा है कि 'परीक्षाओं में नकल करने पर काबू पाने के लिए नकल करने अथवा नकल कराने वालों को दण्डनीय अपराधी घोषित किया जाय।' अन्य अपराधों की तरह नकल करने को भी अपराध मानकर अपराधी को गिरफ्तार किया जाय तथा फिर वही प्रक्रिया""""चालान"""""न्यायालय में सुनवाई"""- गवाह"""""बयानों पर जिरह या तर्क वितर्क तथा"""अपराध की गम्भीरता के अनुसार दण्ड"""""
इससे कई बातें स्पष्ट होती हैं कि परीक्षा में नकल रोकने के सांस्थानिक प्रयत्न असफल हो गये हैं तथा प्राचार्य या शैक्षिक पर्यवेक्षक इस बीमारी को नही रोक पा रहे हैं।

इससे कई बातें पैदा होती हैं। बच्चा जो नकल कर रहा है क्या उसे इस अपराध की गम्भीरता का ज्ञान है। बच्चा यदि अवयस्क या नाबालिग हुआ तो उसे सुधार गृह या रिफोर्मेटरी या डेस्टीट्यूट होम में रखा जायेगा- उसके केस की सुनवाई बाल न्यायालय में होगी। उसके साथ वयस्क अपराधी के समान तो व्यवहार नही किया जा सकेगा। क्या सामान्य अपराधी के सभी

कानून इस बाल अपराधी पर भी लागू होंगे ? क्या इन बाल अपराधियों के केस का बाल न्यायालयों में अम्बार नहीं लग जायेगा ? उनके केसों के निपटारे में अत्यधिक समय लगने से क्या उनके पढ़ने की उम्र नहीं निकल जायेगी ? क्या उनके विकसित होने की सम्भावनाएँ समाप्त नहीं हो जायेंगी ? क्या बाल न्यायालय का खर्चा आसमान नहीं छूने लगेगा ?

एक तरफ बालक के विकास की सम्भावनायें समाप्त तथा दूसरी ओर सुधार गृहों तथा बाल न्यायालयों के रूप में खर्चों में वृद्धि। इससे जुड़ी और भी कई बातें हो सकती हैं, जैसे—बच्चा नकल को क्यों प्रेरित हुआ ? क्या शिक्षक ने उसे आवश्यकतानुसार पढ़ाया तथा उसका मार्गदर्शन किया ? यदि नहीं किया तो बालक का क्या दोष है ? उसे अच्छे अंकों के माध्यम से वांछित पाठ्यक्रम में प्रवेश या सुनहला भविष्य आकर्षित करता है । विषय को पढ़ाने के लिए दिये जाने वाले समय पर क्या कभी पढ़ाने वाले अध्यापकों की राय ली गई है ? यदि नहीं, तो फिर बालक को ही अपराधी क्यों माना जा रहा है ? क्या इन बातों पर माता-पिता या अभिभावकों की कभी राय जानने का प्रयत्न किया गया है ? यदि नहीं तो फिर केवल बालक को ही अपराधी माना जाना कहाँ तक न्यायसंगत है ?

जुलाई से मार्च तक मात्र 2 या 3 परीक्षाएँ ही आयोजित की जाती हैं —क्या इसमें अध्यापक के स्वार्थ की बात नहीं है ? अध्यापक का स्वार्थ यह कि वह केवल तीन बार ही प्रश्न पत्र बनाता है तथा तीन बार ही उत्तर पत्र जाँचता है। इसमें विद्यार्थियों का सुविधा का कहाँ ध्यान रखा जाता है ? क्यों नहीं प्रति सप्ताह परीक्षा ली जाती ? इससे विद्यार्थी को परीक्षा रूपी कृत्रिम भूत से छुटकारा नहीं मिलता क्या ? सहज वातावरण में परीक्षा ली जाय। मूल्यांकन के दर्शन के अनुसार अच्छी परीक्षा ही वह है जिसमें पढ़ाने वाला स्वयं ही परीक्षा ले। दूर-दूर विद्यार्थियों के बैठने की व्यवस्था-वीक्षक का निरन्तर इधर उधर घूमना, सम्भव है, वीक्षक अपरिचित भी हो तो यह सब विद्यार्थी के लिए भयावह स्वरूप होता है।

परीक्षा के कई कार्यों में से एक कार्य विद्यार्थी की सम्प्राप्ति जांचना या पास फैल करना भी हो सकता है पर इससे भी अधिक महत्वपूर्ण कार्य एक और हो सकता है और वह यह कि परीक्षा से विद्यार्थियों के भावी विकास की राह निश्चित करना तथा तदनुकूल विद्यार्थियों को निर्देशन देना पर सम्भवतः इस कार्य पर बहुत कम ध्यान दिया गया है । मूल बात यह है

कि मूल्यांकन या परीक्षा फलों का उपयोग प्रभावी एवं सार्थक प्रयत्न कर उसे सुधार की दिशा में अधिगम अग्रसर करना है । इस प्रकार परीक्षा का कार्य बालक के अधिकतम विकास में उसकी सहायता करना भी है ।

कई विद्यार्थियों की लिखित अभिव्यक्ति निम्न स्तर की होती है, क्या कभी ऐसे विद्यार्थियों के लिए मौखिक परीक्षा के रूप में विचार किया गया है ? प्रश्न उठता है कि परीक्षा का अभिलेख कैसे रहेगा ? परीक्षा के अभिलेख के नाम पर क्या विद्यार्थियों के मौलिक विकास पर बंधन नहीं लगाया जा रहा है ? बालक द्वारा तैयार की गई सामग्री या निष्पादित कार्य से उसका स्तर निश्चित किया जा सकता है । प्रकृतिदत्त सीमा तक विकास का बालक को बुनियादी अधिकार है । इस तथ्य के पालन के लिए अन्य साधन व तरीके खोजे जाने चाहिए ।

परीक्षाओं मे फेल होकर या परीक्षाओं में नकल करते हुए पकड़े जाने पर आज कितने विद्यार्थी समय से पूर्व ही अपनी जीवन लीला समाप्त कर लेते हैं ? फूल बनकर सुगन्ध फैलाने के पूर्व ही वे पंखुड़ी के रूप में परिस्थितियों द्वारा मसल दिये जाते हैं और कितने ही सूर, तुलसी, कालिदास या रामानुजम् से समाज वंचित हो जाता है । आये दिन ऐसे उदाहरणों से जुड़े विद्यार्थियों के तालाब में डूबने या रेल से कटने या भवनों से गिरने के समाचार पढने को मिलते हैं । क्या आवश्यक है कि जुलाई मे पढाये गये अंश की मार्च में ही परीक्षा हो ? क्यों नहीं जुलाई में ही या पढ़ाने के तत्काल बाद ही परीक्षा ले ली जाय ? जिस प्रश्न पत्र मे या विषय में पास हो जाय उससे मुक्ति मिले । उस विषय की अगली बार परीक्षा देने से, जिस विषय में वांछित योग्यता प्राप्त करली है, उसकी फिर परीक्षा क्यो ? इस प्रकार परीक्षा कई किश्तो में पास की जा सकती है।

परीक्षा में कोई विद्यार्थी फैल हो गया, वह ही परीक्षा दे एक बार, दो बार,"""" दस बार । कैसा नियम है ? अध्यापक को कभी नहीं पूछा जायेगा कि आप अपना अन्तर्दर्शन कीजिये—पता लगाइये कि आपके पढ़ाने में, पढाने के तरीके में कहीं गलती तो नहीं हो रही है ? परीक्षा पास होने का क्या सामान्य मापदण्ड है ? जो उत्तीर्ण होने का मापदण्ड जयपुर के सम्पन्न कहे जाने वाले स्कूल का है क्या वही मापदण्ड उदयपुर जिले के आदीवासी बहुल क्षेत्र कोटड़ा तहसील मुख्यावास से दूर स्थित साधन हीन स्कूल के लिए तय करना विवेकहीनता नहीं है ? क्या इस पर सापेक्ष दृष्टि से विचार किया जाना उपयुक्त नही है ? कई बच्चों के अभिभावक शिक्षित

हैं। यदा-कदा वे अपने बच्चों से उनकी पढ़ाई के बारे में पूछ लेते हैं, सम्भव है, घर पर एकाध पत्र पत्रिका भी वे मंगवाते हो ऐसी स्थिति में निश्चित है कि उनकी सूचनायें अपेक्षाकृत अधिक होंगी । क्या अध्यापक परीक्षा के समय इन सब बातों पर भी ध्यान रखते हैं ? स्पष्ट है कि ऐसा करने से अध्यापकों का काम बढ़ता है।

तीन घंटे की अवधि में 100 अंकों की एक परीक्षा में एक कक्षा के कुछ छात्रों ने सभी 10 प्रश्न किये हैं, अधिकांश ने पांच प्रश्न, तथा पाच 5 छात्रों ने 2 प्रश्न तथा मात्र एक छात्र ने एक ही प्रश्न हल किया है। पर सबके उत्तरों का विस्तार लगभग बराबर है। हमारा परीक्षक सभी छात्रो को एक लाठी से हांक रहा है क्या हमारे शिक्षकों ने सब छात्रों के साथ न्याय करने के लिए कोई विवेकसम्मत तरीका निकाला है ? एक प्रश्न करने वाले को एक प्रश्न 100 अंक का मानकर दो प्रश्न करने वालों को प्रत्येक प्रश्न 50 अंक का मानकर या 5 प्रश्न करने वालों को प्रत्येक प्रश्न 20 अंक का मानकर या 10 प्रश्न करने वालों को प्रत्येक प्रश्न 10 अंक का मानकर अंक देने की क्या योजना बनाई है ? ऐसा निश्चय ही नही किया गया है। ऐसा करने से अध्यापक का श्रम बढता है तथा हम श्रम से बचना चाहते हैं। बालकों के कल्याण की किसे चिन्ता है ?

कक्षा में विद्यार्थियों की संख्या का भी परीक्षा फलों पर प्रभाव पड़ता है । 40 छात्रो की कक्षा मे 40 मिनिट के कालांश मे शिक्षक प्रति छात्र औसतन एक मिनिट उन पर वैयक्तिक ध्यान दे सकता है । पर यदि किसी अन्य स्कूल में 10-12 विद्यार्थी ही कक्षा मे हों तो क्या उनसे उच्च-सम्प्राप्ति की आशा नही करनी चाहिए ? कम छात्रों की कक्षा मे शिक्षक बालको पर अधिक समय वैयक्तिक ध्यान दे सकेगा । इस पर विवाद की गुंजायश कम ही है। कितने अध्यापक है जो विद्यार्थियों की पाठ्यक्रम में कमजोरी का स्थल ज्ञात कर आवश्यकतानुसार बालक को अधिक अभ्यास कार्य करवाते हैं या उनका मार्गदर्शन कर अधिक अभ्यास कार्य के लिए प्रेरित करते हैं ? मान लीजिए बालक ऐकिक नियम या पत्र लेखन में कमजोर है पर सामान्य कक्षा में उन बालको पर ऐकिक नियम या पत्र लेखन पर अधिक अभ्यास कार्य नही करवाया जाता है । सामान्य कक्षा में अन्य प्रकरणों के समान ही उन पर भी अभ्यास करवाया जाता है तो आप अच्छे श्रेष्ठ परीक्षा फलो की आशा कैसे कर सकते हैं ? बालकों को जहां सहायता की आवश्यकता है, वही बालक का मार्गदर्शन किया जाय ।

# नई शिक्षा नीति से अध्यापक की जवाबदेही

'एकाउण्टेबिलिटी' अंग्रेजी शब्द का हिन्दी रूपान्तर जवाबदेही किया जाता है। अध्यापक की जवाबदेही पर शिक्षा नीति में बहुत कुछ कहा गया है। शिक्षा अनुदेशन प्रशिक्षण एवं अधिगम से एक साथ जुड़ा पेचीदा कार्य है। शिक्षार्थी ज्ञान, अवबोध सूचनाएँ, कौशल तथा व्यवहार के प्रतिमान (पेटर्न) ही ग्रहण नहीं करते वरन् मूल्यांकन सहित इन सबसे जुड़े औचित्य (मूल्यों) पर भी ध्यान देते हैं। इस प्रकार इस प्रक्रिया में शिक्षार्थी के स्वभाव निरूपण, चातुर्य-कौशल तथा निष्पादन पर ही ध्यान नहीं देना है वरन् आलोचनात्मक चिन्तन, रचनात्मक एवं सकारात्मक दृष्टिकोण, अर्थ समझना तथा श्लाघा गुण के विकास की योग्यता को भी दृष्टिगत रखना है। संक्षेप में अध्यापक की जवाबदेही तीन तत्वों पर निर्भर करती है

1. कार्य जो अध्यापक करता है।
2. कार्य के वस्तुनिष्ठ मूल्यांकन की विधियाँ, और
3. कार्य से सम्बद्ध लोगों की राय।

वेतन भोगी अध्यापक के कार्य में मूल्यांकन, निरीक्षण एवं वीक्षण के माध्यम से सुधार लाया जा सकता है पर मूल तत्वों की संकल्पना की सोच में कोई अन्तर नहीं पड़ता है।

प्रत्येक अध्यापक को यह स्पष्ट समझ लेना चाहिए कि अध्यापन कार्य स्वीकार करते ही बच्चे की शिक्षा तथा उसके फलस्वरूप बच्चे में होने वाले परिवर्तनों के लिए उसकी जवाबदेही स्थिर हो जाती है। अभिभावक बच्चे को स्कूल भेजते हैं, समाज या समाज के लिए सरकार शिक्षक को पारिश्रमिक देती है चूँकि शिक्षक की सेवायें बालक को लाभ पहुँचाती है। मूलतः नियोक्ता तथा नियुक्ति पाने वाले के बीच एक समझौता होता है कि पूर्व निश्चित शुल्क या पारिश्रमिक भुगतान पर एवं विशिष्ट विधियों को काम में लेते हुए यदि पूर्व निश्चित तिथि तक समझौते के अनुसार प्राप्तियां नहीं होती हैं तो

नियुक्ति पाने वाला वांछित फल मिलने तक निश्चित तिथि के बाद भी बिना अतिरिक्त शुल्क लिये या पारिश्रमिक प्राप्त किये प्रयत्न जारी रखना है। इसके दूसरी ओर, यदि नियोक्ता काम को निश्चित समय से पूर्व कम समय में समाप्त करवाना चाहे या उतने ही समय में अधिक काम करवाना चाहे या काम गुणात्मक दृष्टि से श्रेष्ठ चाहे तो नियुक्ति पाने वाले को अधिक प्रयत्न करने होंगे—अधिक इकाइयां काम में लेनी होंगी, और अधिक अच्छी सामग्री प्रयोग में लानी होगी। क्या नियोक्ता इन सब के लिए अधिक भुगतान नहीं करेगा? करेगा, अवश्य ही प्रसन्नतापूर्वक करेगा। इसी प्रकार विद्यालय की स्थिति में एक निश्चित संख्या से अधिक विद्यार्थी भर्ती करने पर विद्यार्थियों की उपलब्धियों के अनुसार विद्यालय के शिक्षकों को अधिक पारिश्रमिक के भुगतान की व्यवस्था करनी चाहिए। विद्यार्थी निश्चित योग्यता एवं कौशल प्राप्त करता है। अब यदि इस समझौते के अनुसार विद्यार्थियों की योग्यताओं एवं कुशलताओं का स्तर असाधारण रूप से श्रेष्ठतम है तो क्या अध्यापक को प्रोत्साहन के लिये कोई प्रयत्न राज्य या समाज को नहीं करना चाहिए? अध्यापक ऐसे प्रोत्साहन का पूरा-पूरा अधिकारी है। यहां इस बात पर ध्यान रखा जाना नितान्त आवश्यक है कि प्रोत्साहन या सम्मान के लालच में अध्यापक अवांछनीय तरीके या विधियां न अपना ले या वह निम्न गति-विधियों में लिप्त न हो जाय। इसके लिए परिवीक्षण अधिकारियों के दायित्व को कम महत्वपूर्ण नहीं आंका जा सकता।

रूस में अध्यापकों का महत्व देखिये। वहां विद्यार्थी एक निश्चित समय तक बाजार में घूम सकते हैं। उस समय के बाद घूमने पर विद्यार्थियों के इस कार्य के लिये उनके अध्यापकों को जवाबदेह माना जाता है। कल्पना कीजिये कि बाजार 11.00 बजे रात्रि में बंद है छविगृह दूर हैं। अब यदि कोई छात्र सड़क पर घूमता है तो अध्यापक की ही जिम्मेदारी मानी जाती है। कारण कि छविगृह दूर होने पर तथा बाजार बंद होने पर छात्र के निरर्थक बाजार में घूमने का क्या अर्थ हो सकता है? यदि वहां कोई विद्यार्थी पेन छिड़क कर फर्श पर स्याही फैला देता है या टॉफी खा कर उसका रेपर वाला कागज कहीं फेंक दे तो विद्यार्थी के इस अवांछनीय कार्य के लिए भी अध्यापक ही जिम्मेदार बताये जाते हैं। वहां की व्यवस्था ही कुछ ऐसी है कि समाज के अन्य अंग भी इन कार्यों में मदद करते हैं—जब विद्यार्थियों के विद्यालय जाने का समय होता है तो पूर्व निश्चित मार्गों पर जनसाधारण

तथा भारी वाहनों का गुजरना बंद हो जाता है। वहाँ के प्रशासकों का यह मानना है कि विद्यार्थी समाज के महत्वपूर्ण अंग हैं।

बैंक में कार्य करने वाला या पोस्ट आफिस का लिपिक कहीं चला जाता है तो ग्राहकों की लाइन लग जाती है। उन्हें डर रहता है कि ग्राहक उच्चाधिकारी से शिकायत कर देंगे, चिल्लायेंगे। उन्हे काम करना है, वे रुकते हैं। यदि कभी कहीं जाना भी होता है तो साथी को कह देते हैं कि मेरा काम भी निपटा दे। फिर अध्यापक स्कूल में आये नही या कक्षा में जाकर न पढ़ाये, जनसाधारण से करों के रूप मे प्राप्त धन राशि से अध्यापक का वेतन चुकाया जाय तो सरकार अध्यापक से काम क्यों नही चाहेगी? क्यों नही उसकी जवाबदेही निश्चित करेगी? स्थितियां ऐसी उभर रही हैं कि अवश्य ही जवाबदेही निश्चित की जानी चाहिए, कोई भी समझदार व्यक्ति इससे मना नही करेगा। आज जब अध्यापक कक्षा में पढ़ाते नही हैं, वे कक्षा में मात्र समय काटते हैं और आशा करते हैं कि छात्र घर पर ट्यूशन पढ़ने के लिए आए तो जवाबदेही निश्चित करना और भी जरूरी हो जाता है। कोई विद्यार्थी दो माह से किन्ही कारणों से विद्यालय नहीं आ सका, वह पढ़ाई में विद्यालय के कार्यकलापों में, गतिविधियों मे पिछड़ गया है तो उसे निजी रूप से अध्यापक की सहायता की, मार्गदर्शन की आवश्यकता है तथा यह भी स्पष्ट है की यह कार्य अध्यापक ही करेगा, इसमे कभी भिन्न-भिन्न दो राय बन ही नही सकती। विरोध तो वहाँ है जबकि अध्यापक परीक्षा से दो या तीन माह पूर्व विश्वास दिला कर परीक्षा पास कराने की दृष्टि से ट्यूशन के नाम पर पढ़ाना आरम्भ करता है। न केवल इतना ही, महत्वपूर्ण प्रश्नों की आड़ में प्रश्न पत्र आउट कराना, ट्यूशन पढ़ने वाले छात्रो की परीक्षा की उत्तर पुस्तकें उदारता से जाँचना तथा साथियो से मिलकर चाहे गये छात्रों के परीक्षाफल को अपने पक्ष मे प्रभावित करवाना। यदि कोई अधिकारी बीमार रहे, बीमारी के उपचार के व्यय का राजकीय कोष से पुनर्भरण हो, वे कार्यालय न आयें, बीमार होने से घर पर ही रहे, इन स्थितियों मे वे यदि किसी कार्यशाला के निदेशक के रूप मे कार्य करते हुए, पारिश्रमिक ले लें, रुग्णावस्था मे ही वे विश्वविद्यालय या बोर्ड की परीक्षाओं के समय अधीक्षक के रूप में पारिश्रमिक प्राप्त करे तो किसी भी समझदार उच्चाधिकारी को आवश्यक पूछताछ कर जवाबदेही निश्चित करना चाहिए। इन सब स्थितियों से स्पष्ट है कि आज के इस आपाधापी के युग मे जवाबदेही सही रूप में निश्चित की जानी अपरिहार्य हो गई है।

उदाहरण से यह बात और स्पष्ट हो जायेगी। किसी स्थान पर दो अध्यापक हैं। एक अध्यापक के छात्र द्वितीय श्रेणी में उत्तीर्ण होते रहे हैं, माता-पिता का सम्मान करते हैं, नवागन्तुकों का विनम्रतापूर्वक आतिथ्य करते हैं, सही तरीके से विद्यालय का गृहकार्य निपटाते है, व्यवहार में यथावश्यक गम्भीरता एवं शालीनता वर्तते हैं, जबकि दूसरे अध्यापक के छात्र प्रथम श्रेणी में उत्तीर्ण होते रहे हैं परीक्षाओं के समय आतंक फैला कर अनुचित साधनों का लाभ उठाते रहते हैं, अतिथियों का कोई सम्मान नहीं करते, माता-पिता का कहना नहीं मानते हैं, विद्यालय का फाटक छोड़ते ही कक्षा की बालिका साथी का दुपट्टा खींच लेते हैं, रेल मे बिना टिकिट यात्रा करते हैं, तथा पकड़े जाने पर धमकी देकर बाहर निकल आते है। इन स्थितियों में मापन की कठिनाई यह आती है कि किस अध्यापक ने सही रूप से जवाबदेही निभाई ? इसका मापदण्ड क्या हो ? अध्यापक तो विद्यालय मे पढ़ाये जाने वाले विषयों का ही मूल्यांकन करते है, अन्य भावनात्मक एवं क्रियात्मक क्षेत्रों में विद्यालय की भूमिका प्रत्यक्षतः नगण्य है। यदि विद्यालय कक्षाकक्ष के बाहर की अन्यान्य गतिविधियों का मूल्यांकन करना भी चाहे तो मापदण्ड या तकनीक क्या है ? चरित्र या व्यक्तित्व के विभिन्न गुणों के मूल्यांकन की तकनीकों पर तो वैधता एवं विश्वसनीयता का भी प्रश्नचिन्ह लगा ही रहेगा। मूल समस्या यह है कि अध्यापक की जवाबदेही का मापन दुरूह नहीं तो अत्यन्त कठिन अवश्य है। आज के सन्दर्भ में इस पर विचार किया जाना प्रथम स्थान पर महत्वपूर्ण है।

जब शीर्षस्थ अधिकारी जवाबदेही पर चर्चा करते हैं तो अधीनस्थ सहकर्मी तथ्यात्मक, वस्तुनिष्ठ, भिन्न विचार या तो प्रकट ही नहीं करते हैं या फिर बहुत ही दबे स्वरों में धीमे से बोलते है। सम्भवतया यह भी हमारे सांस्कृतिक धरोहर का ही अंग है। सरकार जब धन खर्च कर रही है तो परिणाम भी चाहेगी ही। पर क्या इसका शब्दशः दृढ़ क्रियान्वयन में अन्य बुराइयां समाविष्ठ नहीं हो जायेंगी ? जवाबदेही निभाना है अच्छा परीक्षाफल। परीक्षा फल निम्न रहने पर अध्यापक को अनुउत्तरदायी माना जाय, अपील नियन्त्रण एवं वर्गीकरण नियमों के अनुसार कार्यवाही की जाय, दण्ड दिया जाय या पदानवत किया जाय। क्या इन सब खतरों एवं डरों के कारण अध्यापक अच्छा परीक्षा फल बनाने के लिए अवांछनीय हथकण्डे नहीं अपनायेगा ? इसकी क्या गारण्टी है ? साथियों से मिलकर अच्छा परीक्षा फल, यह भी सम्भव है कि अध्यापक छात्रों को परीक्षा भवन

जीवन समाप्त हो गया सा लगता है। इन्हीं आधारों पर मानव को सजगता-पूर्वक सही दिशा में प्रयास करने होंगे।

प्रदूषण की समस्या के निवारणार्थ युद्ध-स्तर पर सजगतापूर्वक अन्तर्राष्ट्रीय स्तर पर प्रयत्न होने चाहिए। संयुक्त राष्ट्र संघ के एक प्रतिवेदन के अनुसार रोग प्रारम्भ होने के पूर्व रोग के कारणों का उपचार करना कहीं अधिक अच्छा है, ये प्रयत्न कम खर्चीले भी होंगे, इससे धन बचेगा तथा मानव स्वास्थ्य की भी रक्षा हो सकेगी। इस निबन्ध को एक नवोदित कवि की रचना से समाप्त करना समीचीन लगता है—"आओ! मन की पावनता के साथ-साथ, तन को भी पुनीत बनायें। जल, वायु, मृदा को स्वच्छ बनाकर जीवन को सच्चा संगीत सुनाये।"

---

# शैक्षिक अवसरों में समानता

## (अ) शिक्षा में समान अवसर

**समस्या एवं समाधान[1] :**

स्वतंत्रता, समानता एवं भ्रातृत्व जैसे आदर्शों की प्राप्ति सदैव से ही मानव का स्वप्न रहा है। इनमें भी 'समानता' के लिए उसके अपेक्षाकृत अधिक प्रयास रहे हैं। यहां 'समानता' एवं 'अवसरों' की समानताओं पर विचार कर लेना समीचीन होगा।

समानता के आदर्श से हमारा तात्पर्य है—मनुष्यों के साथ हमारा व्यवहार उनकी सुख सुविधाओं पर आधारित न हो वरन् ऐसी क्षमता ही हमारे व्यवहार का मानदण्ड हो जिसका विकास समान अवसरों की स्थिति में हो सके। समानता के आदर्श का सार तत्व है, प्रत्येक मनुष्य अपनी योग्यता, क्षमता एवं शक्ति के अनुरूप उद्देश्य प्राप्त करने का अधिकारी होगा और इस हेतु उसे समान अवसर प्रदान किये जायेंगे।

**अवसर सम्बन्धी समानता के कुछ पहलू**

इससे पूर्व कि हम अवसर सम्बन्धी समानता की संकल्पना को कार्य रूप में परिणित करें इससे सम्बन्धित कुछ पहलुओं पर विचार कर लेना उपयुक्त होगा। प्रथम, किनके मध्य अवसर सम्बन्धी समानता हो ? निश्चय ही उनके मध्य जो समान रूप से इसके योग्य हों अथवा वे जो किसी अवसर का उपयोग करने में समान रूप में सक्षम हों। अतः व्यक्तियों की क्षमताओं के अनुसार उनका वर्गीकरण करना होगा। द्वितीय, हमें असमानता के अनुसार मुख्य स्रोतों के विषय में भी विचार करना होगा। ऐसा करना इसलिये आवश्यक हो जाता है, जिससे हम ऐसे व्यक्तियों की आपस में तुलना कर सकें, जो समान रूप में सक्षम तो हैं, किन्तु जिन्हें कुछ क्षेत्रों में समान अवसर प्राप्त नहीं हैं। यहा हम अपने को सौभाग्यपूर्ण स्थिति में पाते है, क्योंकि इस

---

1. इस भाग के विचारों में स्पष्टता लाने के लिए मुझे अपने अभिन्न-मित्र श्री हरगोविन्द जी गुप्ता के विचारों से सहायता मिली है, लेखक उनका आभारी है।

क्षेत्र का पिछला अनुसंधान यह बतलाता है कि असमानता के प्रमुख स्रोत सामाजिक वर्ग भी रहा है। अंत में, हमें मानव जीवन के लिए जो; अवसर अत्यावश्यक हैं उनकी प्रकृति को भी समझ लेना चाहिए। समान रूप मे सक्षम व्यक्तियों को क्या पुरस्कार प्रदान किये जायें ? आधुनिक औद्योगिक प्रधान समाज के सदस्यों को प्राप्त व्यक्तिगत सामाजिक पुरस्कारों का मुख्य प्रवेश द्वार उच्च शिक्षा ही रहा है। प्राचीनकाल में उच्च शिक्षा ही कई साधनों में से एक साधन था। किन्तु अब उत्तराधिकार से प्राप्त सम्पत्ति, व्यक्तिगत साहस एवं शक्ति, परम्परागत व्यवसाय जैसे साधनों का स्थान उच्च शिक्षा अधिक से अधिक लेती जा रही है।

**समानता के आदर्श का ऐतिहासिक अध्ययन**

इस आदर्श का सबसे प्राचीन सुन्दर एवं स्पष्ट वर्णन हमें प्लेटो द्वारा लिखित "रिपब्लिक" में धातुओं की कथा (पेरेबल ऑफ मैटल्स) में मिलता है। प्लेटो के अनुसार लोगों को एक असत्य, एक फिनीशियन कथा, से जानबूझकर अवगत कराया जाय, जिसके अनुसार सारे मनुष्य उनके वयस्क होने तक पृथ्वी के गर्भ में पोषित किये गये हैं। इस आधार पर उनके देश की भूमि उनकी माँ है एवं देश के सारे नागरिक उनके भाई।

यह स्वीकार करने में कोई संकोच नहीं करना चाहिए कि प्लेटो द्वारा सुझाया गया यह हल अवसरों की समानता में आने वाली सबसे बड़ी बाधा का सर्वोत्तम एवं सुन्दर हल प्रतीत होता है। साथ ही राज्य के सारे नागरिकों में इस बात का विश्वास जमाना कि उनका पोषण पृथ्वी के गर्भ में हुआ है, बेहुदा लगता है, क्योंकि इससे धर्म, जाति, वंश एवं पारिवारिक संबंधों की सारी सम्भावनाएँ समाप्त हो जाती हैं। अलगाव के ये सारे साधन किसी भी समाज को अच्छा अथवा बुरा बनाने की दक्षता अवश्य रखते हैं, किन्तु इनमें से प्रत्येक अपनी श्रेष्ठता सिद्ध करने का भरसक प्रयत्न करता है। इसी लिए प्लेटो ने इसे ही सच्ची समानता के लिए सबसे बड़ा खतरा माना था।

**अवसरों की समानता के संबंध में हमारी संवैधानिक स्थिति**

सामाजिक, आर्थिक, धार्मिक, राजनैतिक एवं शैक्षिक अवसरों की समानता के हमारे अधिकार को सुरक्षित करने हेतु संविधान में कुछ सारगर्भित अनुच्छेद दिये हुए हैं। इस प्रसंग में कुछ अनुच्छेद उद्धरणीय हैं।

अनु० 15 (1) धर्म, जाति, वंश, लिंग, जन्म स्थान अथवा इनमें से; किसी एक के भी आधार पर राज्य किसी नागरिक के प्रति भेदभाव नहीं बरतेगा।

अनु० 6 (1) राज्य के किसी भी कार्यालय में नियुक्ति अथवा नियोजन संबंधी मामलों में सभी नागरिकों को समान रूप से अवसर प्रदान किये जायेंगे ।

(2) धर्म, जाति, वंश, लिंग जन्म स्थान, निवास स्थान, अथवा इनमें से किसी एक के भी आधार पर राजकीय कार्यालय में सेवा सम्बन्धी मामलों में किसी भी नागरिक के प्रति पक्षपात अथवा भेदभावपूर्ण व्यवहार नहीं किया जायेगा ।

अनु० 29 (2) राज्य द्वारा सहायता प्राप्त सभी प्रकार की शैक्षिक संस्थाओं में किसी भी नागरिक को धर्म, वंश, जाति, भाषा अथवा इनमें से किसी एक के आधार पर भी प्रवेश लेने से नहीं रोका जा सकेगा ।

अनु० 30 (1) धर्म अथवा भाषा पर आधारित किसी भी अल्पसंख्यक वर्ग को अपनी पसंद के अनुसार शैक्षिक संस्थाएं स्थापित करने का अधिकार होगा ।

(2) शैक्षिक संस्थाओं को अनुदान देते समय राज्य किसी भी शैक्षिक संस्था के प्रति इस आधार पर भेद-भाव नहीं बरतेगा कि उसका संचालन अल्पसंख्यक वर्ग द्वारा होता है ।

अनु० 46 राज्य समाज के कमजोर वर्गों विशेषकर अनुसूचित जातियों एवं वर्गों के शैक्षिक हितों एवं आर्थिक को विशेष रूप से प्रोत्साहित करेगा तथा सामाजिक अन्याय एवं सभी प्रकार के शोषण में उनके हितों की रक्षा करेगा ।

## राष्ट्रीय शिक्षा कमीशन : अवसरों की समानता पर इसके विचार

वास्तव में यह देखना अत्यन्त रुचिपूर्ण होगा कि कमीशन आंकड़े इकट्ठे करने में कहाँ तक वस्तुनिष्ठता दिखा पाया है । प्राथमिक एवं माध्यमिक स्तर पर नि:शुल्क शिक्षा प्राप्त करने वाले बालकों के माता-पिता द्वारा शिक्षा पर किये गये व्यय के बारे में इस कमीशन ने निस्सन्देह ही गहन एवं व्यापक अध्ययन किया है । पाठ्यपुस्तकों एवं नि:शुल्क शिक्षा से सबंधित कमीशन की सिफारिशें, वस्तुनिष्ठ आंकड़ों पर आधारित हैं । कमीशन का ऐसा अभिमत है कि शिक्षा में अवसरों की समानता का ध्येय उस समय तक पूरा नहीं होता जब तक किसी भी बच्चों के लिये सभी स्तरों

पर निःशुल्क शिक्षा का समुचित प्रबन्ध न हो और जब तक कि पाठ्यपुस्तकों एवं स्टेशनरी की कीमतें कम नहीं की जाती। कमीशन ने आगामी दस वर्षों में सातवीं कक्षा तक निःशुल्क शिक्षा की व्यवस्था की सिफारिश की है। इससे आगे के दस वर्षों में दसवीं कक्षा तक निःशुल्क शिक्षा की व्यवस्था की जा सके–ऐसी कोठारी कमीशन की आशा एवं सिफारिश है। उच्च स्तर पर गरीब एवं मेधावी छात्रों को छात्रवृत्तियों एवं ऋणों द्वारा पर्याप्त सुविधाएँ प्रदान की जानी चाहिए। शिक्षा आयोग (1964-66) ने चाहा है कि हरेक स्कूल में प्रतिभाशाली छात्रों को छांटने का कार्यक्रम होना चाहिये और इन छात्रों के लिए ऐसे विशेष संवर्धन कार्यक्रम होने चाहिये जो उनकी आवश्यकताओं के अनुरूप हों और उनकी वृद्धि में योग दे सकें।[1] आदिम जातियों, महिलाओं, विकलांगों, वाधितों, छात्रवृत्तियों तथा बालिकाओं पर भी आयोग ने सांगोपाग रूप से सिफारिशें करते हुए लिखा है कि—

(1) परिवहन सुविधायें कल्पनापूर्वक तरीके से व्यवस्थित करनी चाहिए, ताकि छात्रावासों और छात्रवृत्तियों पर खर्च घटाया जा सके। उदाहरण के लिये ग्रामीण क्षेत्रों में ऐसे स्कूल खोले गये हैं जो दूर से आने वाले छात्रों को साईकिल देते हैं।

(2) दिवस अध्ययन केन्द्र तथा वासगृह (ऐसे स्थान जहाँ छात्र दिन में ही नहीं बल्कि रात में भी रह सकें) अच्छी मात्रा में स्थापित किये जाने चाहिये।

(3) छात्रों को कमाने और अपने शिक्षा व्यय का एक भाग अदा करने की सुविधायें देने के तरीके विकसित किये जाने चाहिये।[2] ऋण छात्रवृत्तियों के संबंध में आयोग का मत है कि ऋण छात्रवृत्ति कार्यक्रम के सुविधापूर्वक संचालन के लिये एक राष्ट्रीय ऋण छात्रवृत्ति बोर्ड स्थापित किया जाना चाहिये।[3] प्रादेशिक असन्तुलन समाप्त करने के लिए आयोग ने निम्न अभिगमायें की हैं—

---

1. शिक्षा आयोग का प्रतिवेदन (1964-66) शिक्षा मंत्रालय, भारत सरकार, नई दिल्ली। दी मैनेजर ऑफ पब्लिकेशन डिवीजन, हिन्दी संस्करण, 1968; पृष्ठ 715
2. शिक्षा आयोग का प्रतिवेदन (1964-66) शिक्षा मंत्रालय, भारत सरकार, नई दिल्ली। दी मैनेजर आफ पब्लिकेशन डिवीजन, हिन्दी संस्करण, 1968; पृष्ठ 717
3. वही पृष्ठ 717

1. राज्य स्तर पर विभिन्न जिला में शिक्षा विकास के समकरण की नीति जानबूझकर अपनाई जानी चाहिये और उसके लिये आवश्यक प्रशासनिक एवं वित्तीय उपाय किये जाने चाहियें।

राष्ट्रीय स्तर पर यह भारत सरकार की जिम्मेदारी समझी जानी चाहिए कि वह विभिन्न राज्यों में शिक्षा के विकास का अनुकरण करें। इसके लिए आवश्यक कार्यक्रम जिनमें कम उन्नत राज्यों को विशेष सहायता देना भी शामिल है, विकसित किये जाने चाहियें।[4]

यह बात विचारणीय है कि समान अवसर जैसे आदर्श के क्या आधार हों इस सन्दर्भ में यहां कुछ महत्वपूर्ण आधारों पर विचार किया जाता है। नैतिक-शिक्षा में अवसरों की समानता नैतिक-दृष्टि से न्यायोचित है। नैतिकता का सम्भवत. इससे अधिक सुपरिभाषित तत्व और कोई दूसरा नहीं हो सकता कि किसी भी मनुष्य को दूसरों को चोट पहुँचाने, परेशान करने अथवा उन पर जबरदस्ती दबाव डालने का अधिकार नहीं है। विश्व के सभी महान धर्म इस बात पर जोर देते हैं कि दूसरों के साथ वैसा ही व्यवहार करिये जैसा उनसे आप अपने लिए अपेक्षा करते हैं। सभी मनुष्यों के प्रति ठीक एवं समान न्याय एक जटिल आदर्श है, और इस आदर्श का एक महत्वपूर्ण तत्व है, समान शैक्षिक अवसर-प्रशिक्षण हेतु समान शैक्षिक अवसर जिससे वृद्धि एवं विकास का पथ सुगम हो सके।

पैलोपोनीशियन युद्ध में वीरगति प्राप्त सैनिकों के सम्मान में बोलते हुए सुप्रसिद्ध सम्राट पैरीक्लीज कहता है:-

हमारी सरकार प्रजातन्त्र के नाम से जानी जाती है। जिसमें सभी मनुष्यों को केवल निजी वाद-विवाद के लिए ही कानूनी समानता प्राप्त नहीं है, वरन् सार्वजनिक पदों के चुनाव में भी हमारे यहाँ वर्ग अथवा श्रेणी की दृष्टि से विचार नहीं किया जाता है। प्रत्येक मनुष्य का चुनाव उसके गुणों के अधार पर ही होता है। साथ ही गरीब के कारण ही किसी भी मनुष्य की उपेक्षा नहीं की जाती।

संविधानों एवं शताब्दियों से सुरक्षित ऐतिहासिक अभिलेखों तथा विश्व के सभी भागों में समान रूप से महत्व रखने वाला यह आदर्श तभी साकार हो सकता है जब समाज के सभी वर्गों के लोगों की शिक्षा तक पहुँच हो।

4. वही पृष्ठ 718

## आर्थिक

प्राचीन इतिहास का अध्ययन बतलाता है कि प्राचीन आर्थिक ढांचों में जन्म एवं आर्थिक स्थिति पर आधारित होने के कारण शिक्षा केवल उच्च वर्ग तक ही सीमित थी। आज के संसार में कुशल, बुद्धिमान एवं सुप्रशिक्षित मांगों के प्रकाश में शिक्षा पर इस प्रकार का बंधन न केवल नैतिक दृष्टि से ही त्रुटिपूर्ण है, वरन् आर्थिक दृष्टि से पूर्णतः अव्यावहारिक भी है, सक्षम आर्थिक उत्पादन के लिए समान शैक्षिक अवसर सबसे बड़े प्रेरक हैं क्योंकि इससे पारिवारिक स्थिति एवं उच्च वर्ग में जन्म जैसी बातों का उतना महत्व नहीं रह जाता जितना प्रशिक्षित बुद्धि एवं परिश्रम का।

## राजनैतिक

फ्रांसीसी क्रान्ति होने का एक प्रमुख कारण एक गुप्त शाही आदेश भी था, जिसके अनुसार बिना किसी अपराध एवं मुकदमे के निर्दोष व्यक्तियों को उनके घर से पकड़वाकर उन्हें जेल में ठूँस दिया जाता था और उनकी सम्पत्ति पर जबरन कब्जा कर लिया जाता था। इसी प्रकार प्रजातन्त्र के आज के युग में अज्ञान अथवा ईर्ष्यावश दिया मत पत्र भी एक प्रकार से गुप्त शाही आदेश के समान ही है, क्योंकि प्रत्येक मत पत्र में निर्णायक शक्ति होती है। इसमें कोई संदेह नहीं कि शैक्षिक अवसरों की अनुपस्थिति में मत पत्र अज्ञानी व्यक्ति को हानि ही पहुँचायेगा। दूसरी ओर बुद्धिमतापूर्ण सम्मति एवं परिपक्व देशभक्ति के आधार पर दिये हुए मत पत्र देश एवं इसके आदर्शों को दृढ़ करने में निश्चित रूप से सहायक सिद्ध होंगे।

## अवसर की समानता के कुछ नमूने :—

शैक्षिक अनुसंधान पर आधारित निष्कर्ष योग्य सामाजिक वर्ग एवं उच्च शिक्षा तक पहुँच के पारस्परिक सम्बन्धों एवं इनमें अन्तर्निहित प्रक्रिया को स्पष्ट रूप से बतलाते हैं, किन्तु अवसर की समानता सम्बन्धी विभिन्न सम्भावनाओं एवं नमूनों के बारे में यथेष्ट अनुसंधान सामग्री उपलब्ध नहीं है। आइए, हम इस विषय में कुछ नमूनों पर विचार करें—

(अ) मौलिक नमूना—कई शताब्दियों से मनुष्य ऐसे समाज के स्वप्न देखता आ रहा है, जिसमें समान रूप से सक्षम लोगों के साथ (उनकी सामाजिक पैदाइश की उपेक्षा करते हुए) समान रूप से व्यवहार किया जा सके। अनुसंधान की भाषा में मोटे तौर पर इसका यों अनुवाद किया जा सकता है—

(विद्यालय) अथवा (कालेज) जाने वाले बालको की संख्या को हम "स य सा" मान लेते है, जिसमें "य" बालकों के योग्यता स्तर और "सा" उनकी सामाजिक स्थिति को बतलायेगा। ऐसी स्थिति में—

सं क क=सं क ख=सं क ग=सं क ह, तथा
सं क क सं ख क सं ग क ....सं ह क,

इस नमूने के अनुसार योग्यता वृद्धि के साथ ही विद्यालय जाने वाले विद्यार्थियों की संख्या में वृद्धि होगी। दूसरी ओर, योग्यता वृद्धि पर सामाजिक स्थिति का कोई प्रभाव नही पड़ेगा।

(ब) मध्यम नमूना—ऐसी नयन पद्धतियो पर बल देना जिससे प्रत्येक मनुष्य को उसकी योग्यता एवं क्षमता के अनुसार समाज में प्रतिष्ठित किया जा सके, असम्भव ही नही अवांछनीय भी लगता है। समाज की अनेक परिस्थितियों एवं प्रक्रियाओं के कारण मानव की नैसर्गिक योग्यता में निरन्तर परिवर्तन होता रहता है। इन प्रक्रियाओं पर नियंत्रण का अर्थ है सामाजिक ढाचे का अस्त-व्यस्त होना। अतः उचित यह है कि योग्यता के अनुसार स्थिति-निर्धारण के लिये इतना ऊँचा मूल्य नही चुकाया जाय। अतः यहाँ हम ऐसे "नमूने" पर विचार कर सकते हैं, जिसमें केवल योग्यता ही नही वरन् योग्यता एवं सामाजिक स्थिति दोनो का योग हो (विद्यालय अथवा कॉलेज जाने वाले विद्यार्थियों की संख्या ही हमारे उदाहरण का आधार होगा)।

(1) सं क क > स ख क > सं ग क > .... सं ह क,
(2) सं क ख > सं ख क > (सं य सा > स सा य)
(3) स क क > सं क ख > स क ग > ........स क ह

प्रथम स्थिति निश्चित रूप से सरलतम एवं सुस्पष्ट है। इसके अनुसार, किसी विद्यालय (अथवा कॉलेज) जाने वाले विद्यार्थियो की संख्या उनकी योग्यता वृद्धि के साथ-साथ बढती जाती है। इसके विपरीत उच्च सामाजिक वर्गों में उनकी संख्या बढती जाती है। चाहे वे किसी भी (निम्न) योग्यता-स्तर के हों। दूसरे शब्दो में विद्यालय जाने वाले विद्यार्थियो की संख्या वृद्धि में उनकी उच्च सामाजिक स्थिति सहायक होती है, चाहे वे किसी भी (निम्न) योग्यता स्तर के ही क्यों न हो। हाँ, दूसरी स्थिति से योग्यता स्तर पर एवं सामाजिक स्थिति का सापेक्षित प्रभाव स्पष्ट है। इससे हमे यह पता चलता है कि योग्यता स्तर का या तो सामाजिक स्थिति के बराबर प्रभाव होगा या उससे अधिक।

(स) रूढ़िवादी नमूना—उपर्युक्त वर्णन से रूढ़िवादी विचारधारा का रूपक स्पष्ट हो जाता है। इस विचारधारा के अनुसार किसी भी व्यक्ति की सामाजिक स्थिति ही सबसे अधिक महत्व रखती है और यदि हम इस बात में विश्वास रखते हैं कि निम्न सामाजिक वर्गों में पायी जाने वाली प्रतिभा एवं योग्यता को यथासम्भव प्रोत्साहित किया जाय और उसे पल्लवित करने के लिए हर सम्भव उपाय किये जायें तो यह हमारा आत्मछलावा ही होगा। रूढ़िवादी विचारधारा के मतानुसार कोई भी समाज तभी प्रगति कर सकेगा जब वह सामाजिक स्थिति के अनुसार अवसरों का निर्माण करता है तथा सदियों से चली आ रही सामाजिक प्रक्रियाओं में हस्तक्षेप नहीं करता है।

मोटे तौर पर रूढ़िवादी नमूना निम्न प्रकार का होगा—

सं क क = सं ख क = सं ग क ............ सं ह क, तथा

स क क > सं क ख > सं क ग > ............... सं क ह

उक्त नमूने के अन्तर्गत, योग्यता स्तर के प्रति उदासीनता दिखाई गई है। इसके विपरीत, सामाजिक स्थिति की उच्चता में वृद्धि के साथ-साथ बालकों की संख्या में भी वृद्धि हो जाती है।

निश्चय ही रूढ़िवादी नमूना हमारे लिए आदर्श नमूना नहीं हो सकता। मध्यम नमूना सामाजिक स्थिति अथवा सामाजिक मापदण्डों को कुछ राहत प्रदान करता है। किन्तु यदि हम शिक्षा में सभी के लिए समान अवसर प्रदान करना चाहते हैं, तो हमें नमूना ही अपनाना होगा।

## हमारी नीति : कुछ सुझाव

(1) विकास के पथ—इस समस्या को हल करने के कई पथ हैं। इन सब रास्तों के अन्तर्गत उच्च शिक्षा के लिये कई प्रकार की परिस्थितियाँ उत्पन्न करने की आवश्यकता होती है, साथ ही इनमें विभिन्न प्रकार के प्रशिक्षण की भी आवश्यकता होती है।

(अ) माध्यमिक शिक्षा का द्वि-स्तरीय संगठन—इस प्रकार के संगठन के अन्तर्गत ऐसी एक योजना सम्भव है जिसके अनुसार सामान्य स्कूली शिक्षा को 15-16 वर्ष की आयु तक बनाया जा सकता है। तत्पश्चात् उच्चतर विषयों का शिक्षण देने वाली एवं विशेष प्रकार

की संस्थाओं की व्यवस्था की जा सकती है । दूसरे स्तर पर बालकों को विशेष प्रकार की शिक्षा को दिलाने का दायित्व उनके माता-पिता पर छोड़ा जा सकता है ।

(ग) "व्यावहारिक पाठ्यक्रमों" एवं नियोजन का योग—इस प्रकार की पद्धति में हमारा झोर न तो पूर्णतया शैक्षिक पक्ष ही होगा और न ही पूर्णतः शारीरिक पक्ष पर । इस पद्धति में रचनात्मक व्यावहारिक शिक्षा की आवश्यकता होगी । "व्यावहारिक" शब्द का प्रयोग शिक्षा के इसी रचनात्मक पहलू के अर्थ में किया जा रहा है । इस प्रकार का प्रशिक्षण किसी विशेष व्यवसाय से संबंधित होकर व्यापक वैज्ञानिक रुचियों के जाग्रत करने का एक सुव्यवस्थित प्रयास होगा । इस पद्धति में नवीन शिक्षण पद्धतियों की आवश्यकता होगी । जो ठोस उदाहरणों से सामान्य नियमों की ओर प्रवृत्त हो सकें तथा जो मौलिक संकल्पनाओं के स्थान पर किसी भी वस्तु के कार्य करने की विभिन्न प्रक्रियाओं पर अपेक्षाकृत अधिक बल दे सकें । ऐसे योग्य नवयुवक जिनके मस्तिष्क इस प्रकार की शिक्षा के लिए अधिक उपयुक्त हों तथा जिनके लिए शुद्ध शैक्षिक पथ प्रभावहीन न हो उनके लिये 18 या अधिक की आयु तक विशेष विद्यालयों एवं तकनीकी संस्थाओं में ऐसी शिक्षा प्राप्त करने के अपेक्षाकृत अधिक अवसर प्राप्त होंगे । पूरे समय वाले पाठ्यक्रम निस्सन्देह सर्वोत्तम रहते हैं । किन्तु कुछ एक के लिए उनकी वय (अधिकांश, अठारह से कम) को दृष्टिगत रखते हुए नियोजन एवं "सैंडविच" पाठ्यक्रमों का योग ही उनकी प्रतिभा का उचित उपयोग है ।

(ङ) प्रत्यक्ष रूप से जनता की राय को प्रभावित करने वाले अध्यापकों को नई नीतियों का समर्थन करना चाहिए । माता-पिता एवं बड़े (किशोर) विद्यार्थियों को अच्छे पारिवारिक वातावरण के महत्व से परिचित किया जाना चाहिए । विद्यालय न जाने वाले किशोरों के लिए हमें विद्यालयों को आकर्षक स्थान बनाने का प्रयास करना चाहिये जिससे उनमें यह भावना अपनी जड़ें जमा सके कि विद्यालय एक अरुचिकर एवं ऊबा देने वाला स्थान नहीं है । इसका लाभ यह होगा कि आगे चल कर वे विद्यालय के सुखद दिनों की इस भावना से नयी पीढ़ी को प्रेरित कर सकेंगे । अंत में हमें ऐसी समाज सेवी संस्थाओं से सहयोग करना चाहिए जो शिक्षा की प्रगति के लिए साधन जुटाती हों तथा जो अपने सामाजिक सुधार के कार्यक्रम में ऐसे उपायों पर बल देती हों जिनसे प्रतिकूल पारिवारिक परिस्थितियों में सुधार लाया जा सके ।

## (2) भारतीय "पब्लिक स्कूल"

हमारी पूरी की पूरी सामाजिक व्यवस्था में भारतीय पब्लिक स्कूल अवसरों की असमानता का स्पष्ट उदाहरण प्रस्तुत करते हैं। भारतीय पब्लिक स्कूल स्वतन्त्र तो होते हैं, साथ ही भारी शुल्कों के कारण समाज के केवल उच्च वर्ग के बालक ही इनमें शिक्षा प्राप्त कर सकते है। इनमे शिक्षा प्राप्त विद्यार्थी अपने ही समाज में अपने आपको विशेष ऊँचा समझने लगते हैं, और इस प्रकार उच्च एव मध्यवर्ग के बीच एक नई उप-सांस्कृति (नये वर्ग) का निर्माण करते हैं।

हमारी राय में निम्न तथ्यो के प्रकाश मे भारतीय पब्लिक स्कूलो से संबधित नई नीति का निर्माण किया जा सकता है—

*(ग्र) हमारे प्रजातन्त्र मे प्रत्येक बालक को उसकी योग्यता के* अनुरूप श्रेष्ठतम शिक्षा प्राप्त करने का अधिकार प्राप्त है। यह मानते हुए कि पब्लिक स्कूल जो शैक्षिक दृष्टि से उत्तम स्कूल हैं, यदि नहीं तो उनमें सुधार किया जाए अथवा उन्हें पूर्णत: बंद कर दिया जाय। सभी योग्य बालकों के लिए समान रूप से खुले रहें, जिनसे वे उनका लाभ उठा सकें। कोई भी स्कूल (कम से कम प्रजातन्त्र मे) सामाजिक दृष्टि से किसी वर्ग विशेष के लिए न हो नई नीति निर्मित करते समय यह बात विशेष रूप से हमारे ध्यान मे रहे।

(ग्रा) इन पब्लिक स्कूलो मे प्रवेश पाने की योग्यता ऊँची देने की क्षमता न हो जिससे शिक्षा के "क्रय-विक्रय" पर नियन्त्रण रखा जा सके। यहां एक ठोस तर्क यह दिया जाता है कि ऐसे माता पिता जो अपने बालको को इन स्कूलों में शिक्षा दिलाना चाहते हैं, अपनी इच्छा पूर्ति के लिये स्वतन्त्र रहे, किन्तु सार्वजनिक हित की दृष्टि से कुछ बधन इसलिए आवश्यक हो जाते है कि मनुष्य अपने धन का किस प्रकार उपयोग करता है। इस विषय मे राज्य को उन परिस्थितियों को निर्धारित करने का अधिकार है, जिनमें कोई भी अपने धन का उपयोग करने में स्वतंत्र हो। इसी सिद्धान्त को शिक्षा के क्षेत्र में लागू किया जा सकता है, जिसके अनुसार पब्लिक स्कूलों को धनिक एवं उच्च वर्ग के बालको को प्रवेश देने का अधिकार प्राप्त हो बशर्ते छात्रवृत्ति प्राप्त योग्य बालको की एक निश्चित संख्या (जो समाज को सभी वर्गों का सही प्रतिनिधित्व कर सकें) के लिए सुरक्षित स्थान हैं.।

(द) यहाँ हमें इस बात का भी निर्णय कर लेना होगा कि सीमित वर्ग के लिए इस प्रकार की शिक्षा की व्यवस्था का प्रजातन्त्र के मूलभूत उद्देश्य से मेल खाती है ? यदि नहीं तो हमारा यह कर्तव्य हो जाता है कि पब्लिक स्कूल की इस पद्धति को पूर्णतया समाप्त कर दिया जाय क्योंकि यह हमारे ही समाज में एक विशेष वर्ग (एलाइट) का निर्माण करती है। यदि पब्लिक स्कूल के दरवाजे सभी के लिए खुले भी रहे तब भी इसमें प्रवेश की सफलता को एक पुरस्कार—एक विशेष योग्यता—ही माना जायेगा। तो फिर ऐसी शिक्षा पद्धति को अधिक अनावश्यक प्रोत्साहन क्यों ?

## (3) सामाजिक तथ्य अथवा मूल्य खण्ड

अन्त में किसी भी शिक्षा नीति पर विचार एवं निर्णय लेते समय हमें उन मूल दण्डों पर भी विस्तार से विचार करना होगा जिन पर हमारे सारे कार्य एवं अभिप्राय आधारित होते हैं। सामाजिक तथ्यों का विश्लेषण हमें यह बतलाता है कि हमारे समाज में अभी क्या हो रहा है और इस प्रकार यह विश्लेषण हमारे समाज के व्यावहारिक परिणामों के लिए मूल्यांकन का कार्य भी करता है, हमें यहाँ इस बात पर विचार कर लेना होगा कि हमारे व्यापक सामाजिक उद्देश्यों एवं भावी समाज (जिनमें हम रहना चाहेंगे) के आदर्श के प्रकाश में हमें क्या करना है ? हमारे जैसे विकासशील समाज में हमें शिक्षा के कार्य की सकल्पना पर पुनः विचार करने के लिए तैयार रहना चाहिए।

वर्तमान में हमारे विद्यालयों में प्रतिभा का अत्यधिक अपव्यय हो रहा है। हम यह जानते हैं कि इन विद्यालयों में भावी वैज्ञानिकों एवं तकनीकी विशेषज्ञों का भारी अपव्यय गम्भीर चिन्ता का विषय है, किन्तु भावी कलाकारों एवं लेखकों (जो हमारी ऐतिहासिक परम्पराओं एवं सांस्कृतिक धरोहर के प्रति जागरूक रह सकेंगे) का भारी अपव्यय क्या कम चिन्ता का विषय है ? यदि नहीं तो शिक्षा में समान अवसर के सम्बन्ध में नयी नीति का निर्माण किया जाय—यही आज की प्राथमिक व्यवस्था एवं आवश्यकता है।

## उपसंहार

आज के प्रजातन्त्र की सफलता के लिये अवसरों की समानता एक मूलभूत आवश्यकता है। शिक्षा (सभी स्तरों पर) इस उद्देश्य को प्राप्त करने का सर्वोच्च साधन है। इस विषय में नीति निर्धारण करते समय इस

समस्या के सभी पहलुओं पर विस्तार से विचार किया जाना आवश्यक है। समाज के कुछ वर्गों से आवाज उठेगी—इसके लिए तैयार रहना चाहिए। किसी भी कार्य के समारम्भ में व्यवधान तो आयेंगे ही। अच्छा होगा कि सरकार एव समाज दोनों ही इस दिशा मे प्रभावी कदम उठाकर अवसर सम्बन्धी समानता की वर्तमान समस्या का निर्णय करें।

## सन्दर्भ सूची :—

Gaind, D.N & Sharma, R.P. : Educational Theories and Modern Trends, Agra : Ram Prasad and Sons, 1964.
Report of Education Commission (1964 66): Goverment of India : Ministry of Education, New Delhi : Publications Division-I Edition, 1966.

———

## (ब) शिक्षा के समान अवसर से जुड़े मुद्दे

भारत में शैक्षिक अवसरों को समानता के लिए स्वातन्त्र्योत्तर काल में नियोजित प्रयत्न किये गये, पर अमूर्त बाधाओं पर प्रभावी रूप से प्रहार नहीं किया गया। इससे इस दिशा में आशानुकूल सफलता नहीं मिली। इन अमूर्त बाधाओं में विभिन्न वर्ग विशेष के छात्रावास तथा विद्यालय, जैसे राजपूत छात्रावास, चारण छात्रावास, जैन छात्रावास, जाट छात्रावास, पब्लिक स्कूल, विद्यालय, सैनिक आदि-आदि।

आज तक सरकार ने कानून बना कर विद्यालय खोलने या उसे क्रमोन्नत करने की तर्क संगत नीति एवं तरीका नहीं अपनाया। राजनेता जहाँ चाहते हैं, विद्यालय खुलवा लेते हैं। कई ऐसे विद्यालय हैं जहाँ उपयुक्त-मात्रा में छात्र नहीं है। इससे अन्य साथी छात्रों को मिलने वाली सुविधाएँ कम हो जाती हैं। भारत गांवों का देश है, पर गांव के निवासियों को शिक्षा की सुविधाएँ कहाँ उपलब्ध हो रही हैं। गाँवो के विद्यालयो की ओर बहुत ही कम ध्यान दिया जा रहा है तथा शहरों में विद्यालयों की संख्या तीव्र गति से बढ़ रही है। सभी प्रकार के विद्यालय गाँवों की अपेक्षा शहरों में अधिक हैं। यह अन्तर एक राज्य के विभिन्न जिलों में हो, इतना ही नहीं है, यह अन्तर विभिन्न राज्यों में भी पाया जाता है। यह भी शिक्षा के लिए समान सुविधाएँ उपलब्ध कराने के मार्ग में एक बाधा है।

ग्रामीण तथा शहरी अभिभावकों की आय में अन्तर पाया जाता है तथा यह अन्तर निरन्तर बढ़ता ही जा रहा है। इससे स्पष्ट है कि दोनों प्रकार के अभिभावको के पास शिक्षा पर खर्च करने के लिए राशि मे अन्तर रहेगा। शिक्षा पर यह व्यय करने की उनकी क्षमता शिक्षा के समान अवसरो को प्रतिकूल रूप से प्रभावित करती है। शहरी माता-पिता अपने बच्चो को भारी शुल्क चुका कर निजी विद्यालयो मे शिक्षा दिलवाते हैं, जबकि ग्रामीण माता-पिता के पास न तो विद्यालयों को शुल्क देने के लिए राशि है तथा न ही वहाँ विद्यालय। जब तक शिक्षा पर सभी प्रकार का शुल्क समाप्त नही कर दिया जायेगा, शिक्षा के समान अवसरों की बात कपोल कल्पना ही रहेगी। गरीब छात्रों को पोषक भोजन पौष्ठक, पाठ्य सामग्री उपलब्ध कराना चाहिए। छात्रवृत्तियो की संख्या बढ़ाने के साथ-साथ राशि का

भुगतान आवश्यकता के समय हो सके, ऐसी व्यवस्था करनी चाहिए। संक्षेप में कहा जा सकता है कि निर्धनता को समाप्त कर शिक्षा के लिए समान अवसरों को अग्रसर किया जा सकता है।

ग्रामीण तथा अनपढ़ माता-पिता एवं शहरी शिक्षित तथा विभिन्न प्रकार की सुविधाओं का उपभोग करने वाले माता-पिता के घर का वातावरण निश्चित रूप से भिन्न होता है। इस प्रकार का वातावरण बालक-बालिकाओं को सीखने के कम या अधिक अवसर दे सकता है या सीखने के लिए प्रोत्साहन या हतोत्साह प्रदान कर सकता है। दोनों वर्गों के बीच का अन्तर शैक्षिक अवसरों को प्रतिकूल रूप से प्रभावित करता है।

समाज के हर वर्ग के बच्चों की संख्या समान नहीं है या इसे यों कहा जा सकता है कि भिन्न-भिन्न आयु वर्ग के सदस्यों के संरक्षितों या विद्यालय जाने वाले बच्चों की संख्या समान नहीं है और विद्यालय जाने वाली आयु के कितने बच्चे हैं, उनका विभाजन सामाजिक स्तर पर आय वर्ग के अनुसार क्या है, शिक्षा सुविधाएँ उपलब्ध कराते समय इस पर कभी ध्यान नहीं दिया जाता। प्रौढ़ों के लए कितने संस्थान जरूरी हैं ? कितने व्यक्ति पत्राचार पाठ्यक्रम से पढ़ना पसन्द करेंगे, कितने विद्यार्थी अनौपचारिक शिक्षा से लाभ उठायेंगे जो एक या अन्य कारणों से अपनी शिक्षा समाप्त करने के पूर्व ही विद्यालय छोड़ चुके हैं कितने छात्र पड़ोसी विद्यालय या सामान्य विद्यालय से शिक्षा प्राप्त करेंगे ? इस सम्बन्ध में कोई अभिलेख तैयार नहीं है।

कई राज्यों मे प्रायः सभी विद्यालय सरकार द्वारा सचालित होते हैं तथा कई राज्यो में इसका उल्टा है। मध्य प्रदेश, राजस्थान में लगभग 96% विद्यालय सीधे सरकार के नियंत्रण में हैं, जबकि गुजरात, उत्तर प्रदेश में इसका उल्टा है। इन सस्थाओं मे भेद होने का प्रभाव बच्चों पर भी पड़ता है तथा शिक्षा के समान अवसर एक सुनहरा आकाश कुसुम मात्र बन जाता है।

यहाँ निजी विद्यालयो को दिये जाने वाले अनुदान पर भी विचार किया जाना चाहिए। यह अनुदान भेद-भाव सहित अविवेकपूर्ण नीति से दिया जाता है। यह अनुदान पिछले तीन वर्ष के खर्चों के औसत पर 50 से 90 प्रतिशत तक दिया जाता है। व्यवहार मे देखा जाता है कि

साधन सम्पन्न विद्यालय 70 से 90 प्रतिशत अनुदान प्राप्त कर लेते हैं, जबकि साधन हीन विद्यालयों को अनुदान की अधिक आवश्यकता है । इससे स्पष्ट है कि अनुदान के नियम राजनैतिक लाभ के लिए तोड़-मरोड दिये जाते हैं। व्यवहार में यह भी देखा जाता है कि शिक्षा मुख्यालय के पास स्थित विद्यालय या राजनेताओं द्वारा संचालित विद्यालय अनुदान का अधिक लाभ उठाते हैं।

शिक्षा के समान अवसरों की बात करते समय इस पर भी ध्यान दिया जाना चाहिए कि विभिन्न आयु वर्ग के कुल बच्चों की संख्या क्या है ? क्या उनके लिए पर्याप्त विद्यालय है ?

वर्ग, आयु वर्ग—

6 से 11
11 से 14
14 से 17
17 से आगे

क्या इन आयु वर्ग के बच्चों की संख्या ज्ञात कर उसी अनुपात में आवश्यकतानुसार विद्यालयों की स्थापना की गई है । यह समस्या तब और भी विकट हो जाती है जब बालक-बालिका के अनुसार विचार किया जाय तथा अनुसूचित जनजाति या दुर्गम स्थानों के विद्यालयों पर विचार करते समय तो यह समस्या और भी भयकर विकराल रूप लिये खड़ी होती है । आज तक किसी शिक्षा अधिकारी या योजनाधिकारी ने इतनी बारीकी से विचार नहीं किया। यदि शिक्षा के प्रकार की दृष्टि से तकनीकी, संस्कृत, चिकित्सा, प्राविधिक, अभियान्त्रिकी, विधि सामान्य समाज कार्य या व्यवसाय प्रशासन विचार करें तो कोई भी विवेकी अच्छा या बुरा समझने वाला नागरिक छाती कूट लेगा।

उपर्युक्त विवेचन से यह सहज हो निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि शिक्षा के समान अवसर एक सुनहरा आदर्श विचार है जो व्यवहार में कभी प्राप्त नहीं किया जा सकता है।



# शिक्षा और राजनीति

जिला शिक्षा अधिकारी के कार्यालय के बाहर निजी शिक्षण संस्थाओं के अध्यापक धरने पर बैठे हैं। उनकी मांग है कि सेवा से पृथक किये उनके साथी को बिना शर्त पुनः सेवा में लिया जाय। धरने पर बैठे इन अध्यापकों पर नगरपालिका के प्रधान की कृपा है। जिला शिक्षा अधिकारी के कार्यालय पहुँचते ही चपरासी ने डाकिये से प्राप्त तार सामने रखा कि अमुक विद्यालय के छात्रों ने अपनी मांगों को लेकर हड़ताल कर दी है। उनकी प्रमुख मांग है कि पड़ोस के स्कूल की तरह ही उनका विद्यालय भी दो पारियों में लगाया जाय, जिससे ऊँची कक्षा के छात्र दिन में कहीं आंशिक कार्य ढूंढ सकें। अंकेक्षण दल की शिकायत है कि अमुक विद्यालय से एकाधिक बार स्मरण पत्र देने के बाद भी अंकेक्षण अनुपालना प्रतिवेदन नहीं आता है। विधायक का संकेत है कि उक्त प्रधानाध्यापक की गलतियों को या अनियमितताओं को नजरदाज किया जाय। वरिष्ठ उप जिला शिक्षा अधिकारी का कहना है कि अमुक विद्यालय से केस तैयार होकर नहीं आने से विद्यालय भवन अधिग्रहण नहीं हो रहा है। उस विद्यालय वाले गांव के सरपंच भी इस कार्य में रुचि नहीं ले रहे हैं। पूछ-ताछ करने पर ज्ञात हुआ कि प्रधानाध्यापक का व्यवहार सरपंच की अपेक्षाओं के अनुरूप नहीं है। न्यायालय से मुकदमा जीत जाने पर एवं 18 वर्ष पुराने वेतन की बाकियात न मिलने के कारण अमुक विद्यालय के शिक्षक ने फिर अदालत से कार्यवाही करने की धमकी दी है। विधायक "अ" एक विद्यालय के प्रधानाध्यापक की शिकायत लेकर आये हैं कि वे मुख्यावास पर नहीं रहते हैं, शनिवार को प्रातः ही चले जाते हैं एवं सोमवार सन्ध्या को या मंगलवार को प्रातः ही लौटते हैं। विद्यार्थी उच्छृंखल हो रहे हैं, साथी अध्यापकों पर उनका कोई प्रभाव नहीं है, गांव के नागरिक उनकी सहायता से वंचित रहते हैं, मोटे रूप से प्रधानाध्यापक शैक्षिक नेतृत्व देने में असफल रहे हैं। एक अन्य विद्यालय के सभी अध्यापकों ने सामूहिक शिकायत की है कि चिकित्सा पुनर्भरण की सभी राशि प्रधानाध्यापक ही उपयोग करते हैं तथा अन्य अध्यापकों के चिकित्सा बिल भुगतान हेतु विचाराधीन पड़े रहते हैं, कालातीत हो जाते हैं। एक अन्य विद्यालय के प्रधानाध्यापक वाणिज्य

: व्याख्याताओं के अभाव में परीक्षाफल का उत्तरदायित्व उच्चाधिकारियों पर डालना चाहते हैं। उच्चाधिकारी ने व्याख्याताओं का पद-स्थापन इसलिए रोक रखा है कि उनके सुपुत्र का नाम अनुशंसित होकर नहीं आया है। यदि व्याख्याताओं का पद-स्थापन कर दिया जाय तो विलम्ब से प्राप्त होने पर उनके पुत्र का पद-स्थापन कहीं दूर-दराज दुर्गम स्थान पर करना होगा। प्रधानाध्यापक के मना करने पर एक अध्यापक को गोष्ठी में भाग लिये अवधि के लिए वेतन से वंचित कर दिया जाता है, प्रधानाध्यापक उसके गैर-जिम्मेदाराना व्यवहार की शिकायत करता है। जिला शिक्षा अधिकारी के कार्यालय में उस अध्यापक के संबंधी कार्यालय सहायक पद पर कार्य करते हैं, वे जिला शिक्षा अधिकारी से प्रधानाध्यापक को कहलाते हैं कि अमुक अध्यापक से निभाइये, वे बहुत बड़े आदमी, सांसद, के रिश्तेदार हैं। विद्यालय में वे अनुशासन की चिन्ता छोड़ दें। बिना उपयुक्त कारण बताये अध्यापक लम्बी छुट्टी पर चले जाते हैं या परीक्षा की तैयारी करते हैं, बिना अनुमति प्राप्त किये परीक्षा में प्रविष्ट होते हैं, आदि शिकायतें जिला शिक्षा अधिकारी को मिलती रहती हैं। नियमों में भूतलक्षी परिवर्तन होने से, पूर्व में निर्वेतन अवकाश का उपभोग करके अध्यापक कालान्तर में उसे अध्ययन अवकाश में परिवर्तित करने की प्रार्थना करता है तथा बाकियात भुगतान का निवेदन करता है।

ये तथा ऐसे कितने ही कार्य जिला शिक्षा अधिकारी के लिये दैनन्दिन कार्य हो गये हैं। न केवल इतना ही, उसे अपने अधीनस्थ उप जिला शिक्षा अधिकारी को अपने क्षेत्र में रिक्त पदों पर पद-स्थापन के लिए अध्यापक उपलब्ध कराने हैं, अन्य जिले के साथी जिला शिक्षा अधिकारी को उस जिले में स्थानान्तरण चाहने वाले अध्यापकों की सूची समय पर भिजवानी है। इसे विधायक ने इसलिए रुकवा रखी है कि उनका सम्बन्धी अध्यापक अभी नये स्थान पर स्थानान्तरित नहीं हुआ है इससे भी एक कदम और आगे कि द्वितीय श्रृंखला के रिक्त पदों की विषयवार सूचना उपनिदेशक जी को समय पर प्रस्तुत करनी है तथा बालिका शिक्षा वृद्धि के लिए निदेशक जी द्वारा निर्धारित लक्ष्यों से अपने क्षेत्र के प्रधानाध्यापकों को परिचित कर कारगर प्रयत्न करवाने है तथा नामांकन के लक्ष्यों मे प्राथमिक विद्यालयों के प्रधानाध्यापकों को सचेत करना है।

छोगालाल ने अपने साथी अध्यापक अरविन्द को बताया कि कल ही स्थानीय विधायक ने पड़ोसी विद्यालय के एक अध्यापक का तबादला निरस्त करवा दिया है। इसके लिए अध्यापक ने विधायक की हथेली भली प्रकार गर्म की है तथा प्रदेश की राजधानी में जाकर अपने चहेते राज्य मंत्री की सहायता पाने के लिए अच्छा खासा मार्ग-व्यय भी चुकाया है।

अरविन्द—अरे वही चौथी कक्षा पास विधायक महोदय.......... आजकल उनका बड़ा महत्व बढ़ रहा है। कहां ले जायेगा देश को शिक्षा में इस प्रकार का दंगल.... ...... ।

छोगालाल—जब तीन दिन के समय में ही दो-ढाई हजार रुपये तथा यात्रा-व्यय कोई प्राथमिक शिक्षा प्राप्त विधायक के रूप में नागरिक से प्राप्त करले तो विद्यार्थी क्यों कठोर परिश्रम कर बोर्ड की या विश्व-विद्यालय की परीक्षाएँ पास करेंगे ? फिर तो वे भी नेता ही बनना चाहेंगे।

प्रवर विद्यालय निरीक्षक ने अमुक अध्यापिका का वेतन भुगतान रुकवा दिया है। कारण कि निरीक्षण के समय वे विद्यालय में नहीं थीं। ग्रामीणों एवं बालकों से पूछताछ करने पर ज्ञात हुआ कि वे पिछले 10-12 दिनों से विद्यालय में अनुपस्थित रही हैं। वेतन न मिलने पर उक्त अध्यापिका ने सरपंच से मिल कर पूरे माह का उपस्थिति प्रमाण-पत्र प्राप्त कर लिया। प्रस्तुत करने पर अगले ही दिन वेतन का विकास अधिकारी जी ने भुगतान करवा दिया। ऐसी स्थिति में प्रवर विद्यालय निरीक्षक चाहते हुए भी क्यों काम करेंगे ? इससे अधिक कि ऐसे अवांछनीय कार्यों के फलस्वरूप होने वाली हानि की सरपंच कल्पना भी नहीं कर सकते। उनके जागरूक होने का तो प्रश्न ही नहीं उठता है।

जिला शिक्षा अधिकारी ने स्थानीय विधायक के कहने से राम लुभाया अध्यापक का स्थानान्तरण अन्य विद्यालय में कर दिया है। राम लुभाया अपने कार्यों से अपने प्रधानाध्यापक का प्रिय अधीनस्थ अध्यापक है। वे विद्यालय में रात्रि को बच्चों को अंग्रेजी पढ़ाते हैं, जिस पर विद्यालय का परीक्षा परिणाम निर्भर करता है, विद्यालय में सचयिका का कार्य भी वे ही देखते हैं, बच्चों के साथ खेलों में भी भाग लेते हैं, यदा-कदा लिपिकों के न आने पर वे उनका कार्य भी निपटा देते हैं। प्रधानाध्यापक ने जिला शिक्षा अधिकारी जी से रामलुभाया का स्थानान्तरण निरस्त करने की प्रार्थना की पर उन्हें दो-टूक उत्तर मिला कि उन्हें रामलुभाया को मुक्त

करना ही होगा क्योंकि स्थानीय विधायक ऐसा चाहते हैं। विद्यालय का कार्य कैसे चल रहा है या कैसे चलेगा या अमुक के स्थानान्तरण से विद्यालय पर कैसा प्रतिकूल प्रभाव पड़ेगा, आदि बातों से जिला शिक्षा अधिकारी का कोई लेना-देना नहीं है। यदि कभी जिला शिक्षा अधिकारी या शिक्षा उप निदेशक का तबादला हो जाय तो विधायक या सांसद ही अपने प्रिय चहेते मंत्रियों की सहायता से रुकवा सकते हैं। ऐसी स्थिति में किसी काम में जिला शिक्षा अधिकारी प्रधानाध्यापक का परामर्श क्या माने ? फिर भले ही वह विद्यालय के हित में ही क्यों न हो ? स्पष्ट है कि वे तो सांसद या विधायक की बात ही मानेंगे जो उनके आड़े समय में सहायता कर सकते हैं। प्रधानाध्यापक तो उनको कोई कारगर या प्रभावी सहायता नहीं कर सकता। फिर उनसे उनकी बात या विद्यालय के हित की बात मनवा लेने की अपेक्षा ही नहीं करनी चाहिए।

ऊपर वर्णित स्थितियों में प्रश्न उठता है कि क्या अधिकारी अपने अधीनस्थों का सहयोग प्राप्त करते हुए, सहज गति से, बिना कार्य का स्तर गिराये, तनाव-मुक्त हो कर, उनका विश्वास प्राप्त कर, प्रसन्नचित्त से, अद्यतन तकनीक काम में लेते हुए, निष्पक्ष हो कर कोई कार्य सम्पादन कर सकता है ? कदम-कदम पर गंदी एवं घृणित राजनीति अपने छोटे, तुच्छ एवं निहित स्वार्थों के लिए हस्तक्षेप करती है। शिक्षा तथा राजनीति में संबंध विच्छेद की या शिक्षा के क्षेत्र को राजनेताओं की दखलन्दाजी से मुक्त कराना आज की सर्वोपरि आवश्यकता है।

राजनीति-शास्त्र के सिद्धान्तों का ज्ञान तथा राजनैतिक जागरुकता आज की शिक्षा प्रणाली का अभिन्न अंग बन गया है। जनतंत्रात्मक समाज में, जहाँ व्यक्ति को हर प्रकार की लिखित संविधान के माध्यम से स्वतंत्रता प्राप्त है, इस प्रकार के प्रजातन्त्र तथा क्रियाशील शासन-तंत्र का ज्ञान युवा पीढ़ी के लिए अपरिहार्य है। यही प्रजातंत्र का ज्ञान उनके सराहनीय एवं शालीन भावी जीवन का आधार हो सकता है।

शिक्षा तथा राजनीति के बीच विभाजन-रेखा कहाँ है ? यदि आज तक इस विषय पर नहीं सोचा गया या ऐसी रेखा नहीं खींची गई है तो अब ऐसी रेखा खींचने का खुले हृदय से स्वागत किया जाना चाहिए। विद्यार्थियों एवं शिक्षा के लिए ही नहीं वरन् समग्र राष्ट्र के लिए यह बेहतर हित में होगा कि अब इन दोनों के बीच एक स्पष्ट दीखने वाली विभाजन-रेखा

सौंप दी जाय। क्योंकि विद्यार्थियों का बहुत सारा समय घर तथा विद्यालय में उनको राजनैतिक गतिविधियों में प्रशिक्षित करने के लिए चला जाता है। उनकी यही गतिविधियां हिंसा का रूप ले लेती है। कोई भी समझदार राजनीतिज्ञ, शिक्षाविद् तथा राजनयिक यह बेहिचक स्वीकार करेगा कि देश को के अस्वस्थ राजनैतिक कार्यों हिंसक गतिविधियों तथा अमानवीय कार्यों से बचाया जा सके, इन हिंसक कार्यों से उनका कोई भला होने वाला नहीं है, ये भी वे जानते हैं, पर विवश है। कई ख्याति प्राप्त नेता उनके संस्थान प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से यह स्वीकार करते हैं कि विद्यार्थियों का नवयुवकों के इन हिंसक गतिविधियों में लिप्त होने के लिए पर्याप्त आधार हैं। नवयुवको के पास शक्ति है, दमखम है, समय है, उनके पास हमसे अधिक सूचनायें तथा ज्ञान है तथा वे चाहते हैं कि उनके स्वप्नो के अनुसार आने वाले अच्छे व शक्तिशाली भारत का निर्माण हो। शिक्षा, विद्यार्थी तथा शिक्षकों की समस्याओं पर ठण्डे मस्तिष्क से विस्तृत रूप से सोच-समझकर समग्र हित में निर्णय लिया जाय–इस निर्णय प्रक्रिया में चाहे छात्रों को सहभागित्व न मिले, पर उनमें यह विश्वास पैदा किया जाना अत्यन्त आवश्यक है कि लिये जाने वाले निर्णय उनके कल्याण के लिए, उनके हितों की रक्षा के लिए ही है। यदि उनके महत्व को स्वीकार नहीं किया गया तो प्रकृतिदत्त गुणों का उपयोग वे सार्वजनिक सम्पत्ति को जलाने, आवागमन में बाधा पहुँचाने, पत्थर फेंकने, तथा तोड़-फोड़ में ही करेंगे। शिक्षक ही उनमें समाज सम्मत परिवर्तन लाने के लिए, उनमें मानव को तैयार कर सकते हैं।

प्रत्येक नागरिक का किसी भी प्रकार की राजनैतिक गतिविधियो में लिप्त होने का, भाग लेने का मौलिक अधिकार है, पर इसे विधि के दृष्टि-कोण से भी जांचा-परखा जाना चाहिए। इसकी शैक्षिक उपयोगिता पर भी विचार करना समीचीन लगता है। इस पर विचार किया जाना चाहिए कि क्या इन दोनों के बीच सीमारेखा खीची जा सकती है? यदि इसका उत्तर हाँ रखा जाना अत्यन्त आवश्यक है कि विद्यार्थियो के साथ किस सीमा तक एवं विस्तार तक राजनीतिक दलों के सामने, सासद तथा विधायको के सामने, माता-पिता तथा अध्यापको के सामने यह एक बहुत ही महत्वपूर्ण प्रश्न है तथा सभी एक स्तर से यह भी स्वीकार करते हैं कि देर-सबेर यह लक्ष्मण रेखा तो खींचनी ही होगी।

जन साधारण में यह विचार जोर पकड़ता जा रहा है कि विद्यार्थियों को राजनैतिक चेतना की शिक्षा दी जानी चाहिए, पर साथ ही वे यह भी

चाहते हैं कि विद्यार्थी गंदी एवं आतंक की राजनीति में लिप्त न हों। इसलिए कहा जाता है कि बालक एक सक्रिय राजनीतिज्ञ तथा कक्षा-कक्ष में शिक्षार्थी के रूप में कार्य-व्यवहार साथ-साथ नहीं कर सकता। इसका प्रबल विरोध किया जाना चाहिए कि राजनीतिक विद्यार्थियों को कठपुतली बनाये, इससे उनका तथा उनको प्रयोग करने वाले राजनीतिज्ञों का कोई भला होने वाला नहीं है। शक्ति की राजनीति से विद्यार्थियों को दूर ही रहना चाहिए। ज्योंही ये गंदी राजनीति में सम्मिलित हो जाते हैं, गेंग के सदस्य बन जाते हैं, उनका विद्यालयी शिष्यत्व समाप्त हो जाता है, स्कूल से कुछ अच्छा सीखने की जिज्ञासा समाप्त हो जाती है तथा ऐसी स्थिति में वे देश का कोई भला नहीं कर सकते।

आज इन शब्दों पर, विचारों पर कई लोग उपहास कर सकते है, पर अगली पीढ़ी पर अनुसंधान करने वाले बतायेंगे कि व्यावसायिक ह्रास की दृष्टि से ये शब्द सही हैं, सारपूर्ण हैं, चरित्र-हीनता, लालफीताशाही, मूल्यों की अवमानना इसके उदाहरण हैं। इन्हीं कारणों से विद्यार्थियों की गंदी एवं घृणित राजनीति में लिप्तता दिन प्रतिदिन बढ़ती ही जा रही है।

यह सर्वविदित है कि उपलब्ध समय में बहुत ही छोटा भाग शिक्षा के लिए लगता है। गणना कर लीजिये–किसी शैक्षणिक वर्ष में सम्र भर में प्राप्त 8760 घंटों में से 5 घंटे प्रति-दिन की दर से 200 दिन के लिए कुल 1000 घंटे शिक्षा के लिए प्राप्त है। यदि ऊपर दिये 1000 घंटे भी शिक्षा के लिए लगाये जाय तो भी अस्वास्थ्यकर समाजार्थिक स्थिति, राजनैतिक हस्तक्षेप, विद्यार्थियों से जुड़ी अन्य समस्याओं–बीमारी, विकलांगता, आदि के कारण शिक्षा के लक्ष्य प्राप्त नहीं हो सकते। शिक्षकों की हड़ताल, प्रश्न-पत्र बहिष्कार, शोक-दिवस, स्थानीय अवकाश आदि कारणों से प्राप्त समय और भी कम हो जाता है। इन स्थितियों में विद्यार्थियो का जो समय व्यर्थ जाता है, गंदी राजनीति में लिप्त होते हैं, विद्यार्थियों का यह सुनहला समय कभी पुनः लौट कर नहीं आता है। यदि इस समय का शैक्षिक तथा बौद्धिक कार्यों के लिए उपयोग किया जाय तो अन्य कई उपयोगी फल प्राप्त हो सकते है, लाभदायक निष्कर्षों की आशा की जा सकती है।

वास्तविकता यह है कि विद्यार्थियों के लिए राजनैतिक स्वतंत्रता का अर्थ राजनीति एवं राजनीति-शास्त्र के सिद्धान्तों के बारे में गहन, विस्तृत एवं अधिकाधिक जानना ही लिया जाना चाहिए। वे राजनैतिक गतिविधियों,

उथल-पुथल के प्रति जागरुक रहें। यह स्पष्ट समझ लिया जाना चाहिए कि राजनैतिक हस्तक्षेप से शिक्षा की समस्यायें बढ़ती हैं, भ्रष्टाचार को प्रोत्साहन मिलता है। अधिकारियों तथा बड़ों के प्रति विद्यार्थियों के मन में सम्मान समाप्त हो जाता है। अन्य अस्वस्थ गतिविधियां तथा ऐसी ही परम्पराएँ शिक्षा संगठनों एवं प्रशासन की जड़ें हिला देती हैं। इन सब घृणित कार्यों-मुद्दों से शिक्षा को मुक्त करने की अत्यन्त आवश्यकता है तथा साथ ही विद्यार्थियों को जीवन की वास्तविकताओं से जोड़ा जाय। विद्यालय का कार्य-दिवस खोना वास्तव में शिक्षा की ही हानि है, युवा पीढ़ी के कोमल मस्तिष्क के लिए चेतावनी की घंटी है।

वर्तमान परिस्थितियों से यह पाठ सीखना चाहिए कि विद्यार्थियों को गंदी राजनीति में लिप्त कर, उनको कठपुतली बना कर उनको भावी जीवन के लिये तैयार नहीं किया जा सकता है—वे समाजसम्मत या स्वीकार्य गुणों, कौशलों एवं योग्यताओं वाले नागरिक नहीं बन सकते, क्योंकि इन सब गतिविधियों से उनका मानस, चरित्र, कौशल, गुण, योग्यता, ज्ञान, परिपक्वता, विचारधारा, सामाजिक तथा राष्ट्रीय जागरूकता पर प्रतिकूल प्रभाव पड़ता है।

आज विद्यार्थी अपनी शक्ति भक्ति, सूझ बूझ तथा समय का उपयोग शिक्षा तथा शिक्षा से जुड़े कार्यों में करने के बजाय राजनीति में या अशैक्षिक गतिविधियों में शिक्षा संस्थान में तथा उसके बाहर कर रहे हैं। इन गति-विधियों में नशीली वस्तुओं का सेवन, व्यभिचार, डराना-धमकाना, लैंगिक अपराध आदि बुरी आदतों को गिनाया जा सकता है। नये भारत के निर्माता-शिक्षाविद, समाज सुधारक, अभियन्ता, वैज्ञानिक, चिकित्सक आदि समाज के कर्णधार के रूप में लाखों विद्यार्थी इन बुराइयों में लिप्त होते जा रहे हैं, अनुकरणीय चरित्र, कल्याणकारी विचारधारा, जीवन के मानवीय मूल्य, श्रम के प्रति निष्ठा, सटीक एवं पैना प्रश्न करने की सूझ-बूझ आदि गुण आज आकाश कुसुम हो गये हैं। यह सब विदित है कि विद्यालयों तथा महाविद्यालयों में शिक्षा सम्बन्धी समुचित दिशा, मार्ग-दर्शन, प्रोत्साहन तथा पर्यावरण के नष्ट हो जाने से भावी पीढ़ी के रूप में इनसे निकलने वाले विद्यार्थी असन्तुष्ट है, भ्रमित हैं, असमंजस की स्थिति में हैं, वे अपना भविष्य अनिश्चित पा रहे हैं, कोई निर्णय नहीं ले पा रहे हैं और हमारे विद्यार्थियों को विवश हो कर इनका शिकार होना पड़ रहा है जबकि

तकनीकी विकास, बौद्धिक योग्यताओं तथा आर्थिक विकास के क्षेत्र में नये कीर्तिमान स्थापित किये जा रहे हैं।

प्रश्न उठता है कि क्या इन बुराइयों को समाप्त नहीं किया जा सकता ? क्या मानव इनसे छुटकारा नहीं पा सकता ? ऐसी नहीं है। इनसे त्राण पाया जा सकता है। यदि शिक्षा सही रूप मे दी जाय, शिक्षा संगठन उपयुक्त आधारों पर संचालित हो, विकासशील देश के लिए शिक्षा व्यवस्था प्रजातान्त्रिक सिद्धान्तो पर संचालित हो और आधारित हो, वैयक्तिक भिन्नता स्वीकार की जाय, बालक के व्यक्तित्व का आदर किया जाय, बड़े लाभ के लिए छोटे लाभ का त्याग सिखाया जाय तथा राष्ट्रीय शैक्षिक उद्देश्यों की प्राप्ति में राजनैतिक हस्तक्षेप रोका जाय तो संतुष्ट, सम्पन्न तथा मानवीय गुणों से युक्त समाज की रचना की जा सकती है, जिसमें सभी सुखी एवं खुशहाल होंगे। विश्व के सभी देश—प्रजातन्त्र, साम्यवाद, तानाशाही या एकतंत्र, समाजवादी व्यवस्था कैसी भी हो—यदि अपने विद्यार्थियों को राजनीतिज्ञों की कठपुतली न होने दें तो शिक्षा के क्षेत्र में वाछनीय दिशा मे बहुत कुछ प्राप्त किया जा सकता है। जब तक ऐसा होता रहेगा या विद्यार्थी राजनीतिज्ञो के चंगुल मे फसे रहेंगे तब तक राष्ट्र-निर्माण मे उनकी महत्वपूर्ण गत्यात्मक भूमिका नगण्य ही रहेगी। इस क्षेत्र मे दिशा-हीनता के लिए पजाब का एक विशिष्ट छात्र संगठन जीता-जागता उदाहरण है।

आज राष्ट्र के सामने यह महत्वपूर्ण प्रश्न खडा है कि शिक्षा और राजनीति के बीच स्पष्ट विभाजन रेखा खींची जाय। आज राजनीतिक दल तथा उन दलों के नेता, विद्यार्थी तथा उनके माता-पिता, शिक्षा-शास्त्री तथा शिक्षा प्रशासक, समाज सुधारक तथा योजनाधिकारी, अकादमिक अधिकारी तथा शोष छात्र अपने निहित स्वार्थों से ऊपर उठकर मानव के बेहतर हित मे खुले मस्तिष्क से, आलोचनात्मक दृष्टि अपनाते हुए, ठंडे मानस से, विस्तृत विचार पूर्ण सूझ-बूझ के साथ, राजनीति तथा शिक्षा के बीच समाज से स्वीकार्य विभाजन रेखा खीच लें। राष्ट्र निर्माताओं को इस महत्वपूर्ण प्रश्न पर शिक्षा की सही भूमिका समझते हुए, प्रथम स्थान पर ध्यान देना चाहिए। कल्याणकारी समाज की रचना के लिये अपने निहित, छोटे, व्यक्तिगत स्वार्थों को त्याग कर सामूहिक हितों की दृष्टि से निर्णय लिया जाना चाहिए। शिक्षा के सामने यही एक बहुत बडी चुनौती है कि दायित्व समझने वाले, कौशल युक्त, प्रतिभा सम्पन्न नागरिक एवं सेवाओ के उच्च

स्तर के प्रति चिन्तित नागरिक शिक्षण संस्थाओं से बाहर नहीं आ रहे हैं। आज राष्ट्र निर्माण तथा विकास के लिये इस प्रकार की आलोचनात्मक दृष्टि वाले, प्राकृतिक आपदाओं, आकस्मिक दुर्घटनाओं, ह्रासोन्मुखी राष्ट्रीय चरित्र के प्रति चिन्तित नागरिकों की अत्यन्त आवश्यकता है, ऐसे ही सजग नागरिक खुशहाल भावी भारत के लिए आशा की दीप्तियुक्त किरण सिद्ध हो सकते हैं। ऊपर के विवेचन के प्रकाश में साररूप में यह कहा जा सकता है कि बेहतर भविष्य के लिये तथा राष्ट्रीय शिक्षा के उद्देश्यों की प्राप्ति के लिए निर्विवाद रूप से अनिवार्यतः विद्यार्थियों को शैक्षिक कार्यों में—केवल शैक्षिक गतिविधियों में—संलग्न किया जाना चाहिए—मात्र शैक्षिक उद्देश्यों के लिये तत्पर तथा मात्र उसी के लिए समर्पित—तथा अन्य सभी गतिविधियों पर निश्चित रूप से विद्यार्थी जीवन के बाद ही विचार किया जाना समीचीन होगा।





**डॉ० जमनालाल बायती**

जन्म : 1938, पारसोली (चित्तौड़गढ़) राजस्थान

शिक्षा : एम. ए. (अर्थशास्त्र, राजनीतिशास्त्र, समाजशास्त्र, अंग्रेजी) एम. कॉम., एम एड. ए. एन. आई. ई. साहित्यरत्न (अर्थशास्त्र, राजनीतिशास्त्र) पी-एच डी. (शिक्षा), डी. लिट्. (यू. एस. ए.)

प्रकाशित पुस्तकें :

शैक्षिक विचार, बालकों की सामान्य समस्याएँ, नैदानिक परीक्षण एवं उपचारात्मक शिक्षण, शिक्षा के नये उभरते क्षितिज, रीडिंग्ज इन एजूकेशन।

लेखन : हिन्दी : शोधपत्र 115 लेख 283
अंग्रेजी : शोधपत्र 60 लेख 65
तीन शोधपत्र विदेशी पत्रिकाओं में।

पदक एवं पुरस्कार :

एन. सी. ई. आर. टी. से 1973 में, माध्यमिक शिक्षा बोर्ड द्वारा चार बार प्रथम स्थान पर, एमिटी इन्टरनेशनल द्वारा तीन बार प्रथम स्थान पर पुरस्कृत। संस्कृति, भाषा, कला, एव साहित्य परिषद् उ. प्र. द्वारा साहित्यालंकार।

संप्रति : राजकीय स्नातकोत्तर शिक्षक प्रशिक्षण महाविद्यालय बीकानेर–334001